अरे मन, समझकै लादु लदनियाँ।
काहे कै टटुवा काहे कै पाखर, काहे क भरी गवनियाँ।
मन कै टटुवा सुरति कै पाखर, भर पुन-पाप गवनियाँ॥
घर के लोग जगाती लागे, छीन लेयँ कर धनियाँ।
सौदा करु तो यहिं करु भाई, आगे हाट न बनियाँ॥
पानी-पियै तो यहीं पी भाई, आगे देश निपनियाँ।
कहै कबीर सुनो भाई साधो, सत्तनाम का बनियाँ॥६८॥

नैहर में दाग लगाय आई चुनरी।
ऊ रंगरेजवा कै मरम न जानै,
नहिं मिलै धोबिया कवन करै उजरी॥
तन कै कूँडी ग्यान कै सउँदन,
साबुन महँग बिकाय या नगरी॥
पहिरि-ओढ़ि कै चली सुसरिया,
गौवाँ के लोग कहैं बड़ी फुहरी॥
कहत कबीर सुनो भाई साधो,
बिन सतगुरु कबहूँ नहिं सुधरी॥६९॥

कौन ठगवा नगरिया लूटल हो।
चंदन-काठ कै बनल खटोलना, ता पर दुलहिन सूतल हो॥
उठो सखी मोरी माँग सँवारो, दुलहा मोसे रूसल हो।
आये उमराज पलँग चढ़ि बैठे, नैनन आँसू टूटल हो॥
चारि जने मिलि खाट उठाइन, चहुँ दिसि धूधू ऊठल हो॥
कहत कबीर सुनो भाई साधो, जग से नाता छूटल हो॥७०॥

---

६८. टटुवा=छोटा घोड़ा, जिसपर माल लादते है। पाखर=टाट की झूल। गवनियाँ=गोन, टाट का थैला, खास। पुन=पुण्य, सत्कर्म। जगाती=महसूल उगाहनेवाला। कर धनियाँ=हाथ का धन या पूँजी। निपनियाँ=बिना पानी का।

६९. कूँडी=छोटी नाँद। सऊँदन=रेह-मिला पानी, जिसमें धोने से पहले धोबी कपड़ों को भिगोता है। फुहरी=फूहड़, गँवार।

७०. नगरिया=नगरी, देह से आशय है। दुलहिन=जीव। सूतल=सोगई। रूसल=रूठ गया। टूटल=निकल पड़े। धूधू=आग के दहकने का शब्द।

रमैया कै दुलहिन लूटा बाजार ।
सुरपुर लूट नागपुर लूटा, तीन लोक मचा हाहाकार ।।
ब्रह्मा लूटे महादेव लूटे, नारद मुनि कै परी पिछार ।
स्त्रिंगी की मिंगी करि डारी, पारासर कै उदर बिदार ।।
कनफूँका चिद्‌कासी लूटे, लूटे जोगेसर करत बिचार ।
हम तो बचिगे साहब-दया से, सब्द-डार गहि उतरे पार ।।७१।।

# साखी

## गुरुदेव कौ अंग

राम नाम कै पंटतरै, देबै को कुछ नाहिं ।
क्या ले गुर संतोषिए, हौंस रही मन माहिं ।।१।।
सतगुरु लई कमांण करि, बांहण लागा तीर ।
एक जु बाह्या प्रीति सूं, भीतर रह्या सरीर ।।२।।
दीपक दीया तेल भरि, बाती दई अघट्ट ।
पूरा किया बिसाहुँणां, बहुरि न आवौं हट्ट ।।३।।
चौसठ दीया जोइ भरि, चौदह चंदा मांहिं ।
तिहिं घरि किसकौ चानिणौं, जिहि घरि गोबिंद नांहिं ।।४।।
गुरु गोबिंद तौ एक है, दूजा यहु आकार ।
आप मेट जीवत मरै, तौ पावै करतार ।।५।।

---

७१. रमैया कै दुलहिन=माया से अभिप्राय है। स्त्रिंगी=शृंगी ऋषि । मिंगी=गिरी, चूरचूर । चिदकासी=आकाश के समान निर्लिप्त चेतनरूप ।

**गुरुदेव कौ अंग**

१. पटंतरै=तुलना, उपमा । हौंस=साहसरूपी इच्छा, हौसला ।
२. कमांण=धनुष । बांहण लागा, चलाने लगा ।
३. अघट्ट=जो कभी न घटे, अक्षय । बिसाहुणां=सौदा लेना । हट्ट=हाट, पेठ ।
४. चानिणौं=चाँदना, उँजेला ।
५. आप मेट जीवत मरै=अहंभाव को नष्टकर देहभाव को भूल जाये ।

पासा पकड़्या प्रेम का, सारी किया सरीर।
सतगुरु दाव बताइया, खेलै दास कबीर ॥६॥

कबीर बादल प्रेम का, हम परि बरष्या आइ।
अंतरि भीगी आत्मां, हरी भई बनराइ ॥७॥

गुरु गोबिंद दोऊ खड़े, काके लागौं पाँय।
बलिहारी गुरु आपने, गोबिंद दियो बताय ॥८॥

कबिरा ते नर अंध हैं, गुरु को कहते और।
हरि रूठै गुरु ठौर हैं, गुरु रूठे नहिं ठौर ॥९॥

यह तन विष की बेलरी, गुरु अंमृत की खान।
सीस दिये जो गुरु मिले, तौ भी सस्ता जान ॥१०॥

## सुमिरण कौ अंग

मेरा मन सुमिरै राम कूँ, मेरा मन रामहिं आहि।
अब मन रामहिं ह्वै रह्या, सीस नवावौं काहि ॥१॥

कबीर सूता क्या करे, उठि ना रोवै दुक्ख।
जाका वासा गोर में, सो क्यूँ सोवै सुक्ख ॥२॥

जिहि हरि जैसा जांणियां, तिनकूँ तैसा लाभ।
ओसों प्यास न भाजई, जबलग धसै न आभ ॥३॥

राम पियारा छाड़िकरि, करै आन का जाप।
वेस्वा केरा पूत ज्यूँ, कहै कौन सूँ बाप ॥४॥

---

६. सारी=चौपड़।
१०. बेलरी=लता।

### सुमिरण कौ अंग

१. रामहिं आहि=राम के ही लिए है।
२. गोर=कब्र।
३. आभ=आब, पानी।
४. वेस्वा=वेश्या।

कबीर राम रिझाइ लै, मुखि अंमृत गुण गाइ।
फूटा नग ज्यूँ जोड़ि मन, संधे संधि मिलाइ ॥५॥
सुमिरन सुरत लगाइके मुख तें कछू न बोल।
बाहर के पट देइके अंतर के पट खोल ॥६॥
माला फेरत जुग भया, फिरा न मन का फेर।
कर का मनका डारिदे, मन का मनका फेर ॥७॥
माला तो कर में फिरै, जीभ फिरै मुख माहिं।
मनुवां तो दहुँदिसि फिरै, यह तो सुमिरन नाहिं ॥८॥
तूँ तूँ करता तूँ भया, मुझमें रही न हूँ।
वारी तेरे नाम पर, जित देखूँ तित तूँ ॥९॥

## बिरह कौ अंग

चकवी बिछुटी रैणि की, आइ मिली परभाति।
जे जन बिछुटे राम सूँ, ते दिन मिले न राति ॥१॥
अंदेसड़ा न भाजिसी, संदेसौ कहियां।
कै हरि आयां भाजिसी, कै हरि ही पासि गयां ॥२॥
जबहूँ मार्‍या खैंचिकरि, तब मैं पाई जांणि।
लागी चोट मरम्म की, गई कलेजा छांणि ॥३॥

---

५. संधे संधि=जोड़ से जोड़।

६. बाहर…खोल=विषयों के लिए इन्द्रियों के द्वार बंद करदे और अंतर के किवाड़ स्वरूप-दर्शन के लिए खोलदे।

७. फेर=(१)भेद, द्वैतभाव (२) माला जपना। मनका=गुरिया, सुमिरनी का दाना।

८. दहुँ=दसों।

९. वारी=बलिहारी।

बिरह कौ अंग

१. बिछुटी=बिछड़ी। परभाति=प्रभात, सवेरे।

२. अंदेसड़ा न भाजिसी=अंदेशा नहीं जायेगा।

३. गई छांणि=भेदकर पार कर गई।

जिहि सरि मारी काल्हि, सो सर मेरे मन बस्या।
तिहि सरि अजहूँ मारि, सर बिन सचु पाऊँ नहीं ॥४॥
बिरह-भुवंगम तन बसै, मन्त्र न लागै कोइ।
राम-बियोगी ना जिवै, जिवै त बौरा होइ ॥५॥
सब रग तंत रबाब तन, बिरह बजावै नित्त।
और न कोई सुणि सकै, कै सांई कै चित्त ॥६॥
अंषड़ियाँ झाँई पड़ी, पंथ निहारि-निहारि।
जीभड़ियाँ छाला पड्या, राम पुकारि-पुकारि ॥७॥
इस तन का दीवा करौं, बाती मेल्यूं जीव।
लोही सींचौं तेल ज्यूँ, कब मुख देखौं पीव ॥८॥
जौ रोऊँ तौ बल घटै, हँसौं तौ राम रिसाइ।
मनहीं मांहिं बिसूरणां, ज्यूँ घुण काठहि खाइ ॥९॥
कै बिरहनि कूँ मीच दै, कै आपहिं दिखलाइ।
आठ पहर का दाझणां, मोपै सह्या न जाइ ॥१०॥
सुखिया सब संसार है, खायै अरु सोवै।
दुखिया दास कबीर है, जागै अरु रोवै ॥११॥
बिरह भुवंगम पैठिकै, किया कलेजे घाव।
बिरही अंग न मोड़िहै, ज्यों भावै त्यों खाव ॥१२॥
बिरहिन ओदी लाकड़ी, सपचै औ धुँधुआय।
छूट पड़ौं या बिरह से, जो सगरो जरि जाय ॥१३॥

---

४. सर=सद्‌गुरु के शब्द-बाण से आशय है। सचु=चैन।

५. बियोगी=वियोगी।

६. तंत=तार। रबाब=एक प्रकार का बाजा, इसरार।

७. झाँई=अँधेरा।

९. बिसूरणां=मन में दुःख मानना, चिंता करना।

१०. दाझणां=जलना।

१३. ओदी=गीली। सपचै=सुलगे।

हिरदे भीतर दव बलै, धुआँ न परगट होय।
जाके लागी सो लखै, की जिन लागी सोय ॥१४॥
मूए पाछे मत मिलौ, कहै कबीरा राम।
लोहा माटी मिलि गया, तब पारस केहि काम ॥१५॥
कबिरा बैद बुलाइया, पकरिके देखी बाहिं।
बैद न वेदन जानई, करक कलेजे माहिं ॥१६॥

## परचा कौ अंग

कबीर तेज अनंत का, मानौं ऊगी सूरज सेणि।
पति सँगि जागी सुंदरी, कौतिग दीठा तेणि ॥१॥
अगम अगोचर गमि नहीं, तहाँ जगमगै जोति।
जहाँ कबीरा बंदिगी, ( तहाँ ) पाप पुन्य नहीं छोति ॥२॥
देखौ कर्म कबीर का, कछु पूरब जनम का लेख।
जाका महल न मुनि लहैं, सो दोसत किया अलेख ॥३॥
पाणीं ही तैं हिम भया, हिम ह्वै गया बिलाइ।
जो कुछ था सोई भया, अब कछु कह्या न जाइ ॥४॥
अंक भरे भरि भेंटिया, मन में नांहीं धीर।
कहै कबीर ते क्यूँ मिलैं, जबलग दोइ सरीर ॥५॥

---

१४. दव=आग। लागी=(१) लगी है (२) लगाई है।

१६. वेदन=वेदना, पीड़ा। करक=कसक, दर्द।

**परचा कौ अंग**

१. सेणि=श्रेणी। सुन्दरी=प्रेम-लक्षणा भक्ति की साधिका जीवात्मा से आशय है। कौतिग=कौतुक, लीला।

२. छोति=छूत, प्रवेश।

३. दोसत=दोस्त, मित्र। अलेख=अलख, जिसका वर्णन न किया जा सके।

४. पाणी···बिलाइ=आशय यह है कि जीवात्मा परमात्मा का अंश थी, सो उसीमें लीन हो गई, जैसे पानी से बनी बरफ गलकर पानी में ही मिल गई, पानी ही हो गई।

५. मांहि=घट के अंदर।

जा कारणि मैं ढूँढता, सनमुख मिलिया आइ।
धन मैली पिव ऊजला, लागि न सकौं पाइ ॥८॥
लाली मेरे लाल की, जित देखौं तित लाल।
लाली देखन मैं गई, मैं भी हो गई लाल ॥७॥
उलटि समाना आप सें, प्रगटी जोति अनंत।
साहेब सेवक एक सँग, खेलैं सदा बसंत ॥८॥
पंजर प्रेम प्रकासिया, अंतर भया उजास।
सुख करि सूती महल सें, बानी फूटी बास ॥९॥
गगन गरजि बरसै अमी, बादल गहरि गँभीर।
चहुँदिसि दमकै दामिनी, भीजै दास कबीर ॥१०॥

## रस कौ अंग

कबीर हरि-रस यौं पिया, बाकी रही न थाकि।
पाका कलस कुँभार का, बहुरि न चढ़ई चाकि ॥१॥
कबीर भाठी कलाल की, बहुतक बैठे आइ।
सिर सौंपै सोई पिवै, नहीं तो पिया न जाइ ॥२॥
सबै रसांइण मैं किया, हरि सा और न कोइ।
तिल इक घट मैं संचरै, तौ सब तन कंचन होइ ॥३॥

## निह्कर्मी पतिव्रता कौ अंग

कबीर प्रीतड़ी तौ तुझसौं, बहु गुणियाले कंत।
जे हँसि बोलौं और सौं, तौं नील रँगाऊँ दंत ॥१॥

---

८. धन=स्त्री, जीवात्मा।

९. पंजर=शरीर। उजास=प्रकाश।

१०. गगन=समाधि की शून्यस्थिति से आशय है। गरजि=अनाहत नाद से अभिप्राय हैं।

**रस कौ अंग**

१. थाकि=अतृप्ति, भूख।

**निह्कर्मी पतिव्रता कौ अंग**

१. नील रँगाऊँ दंत=मुहँ काला करूँ, अपने आपको कलंक लगाऊँ।

नैनां अतंरि आव तूँ, ज्यूँ हौं नैन झँपेऊँ।
ना हौं देखौं औरकूँ, ना तुझ देखन देऊँ ॥२॥
कबीर रेख स्यंदूर की, काजल दिया न जाइ।
नैनूँ रमइया रमि रह्या, दूजा कहाँ समाइ ॥३॥
मन प्रतीति न प्रेम रस, ना इस तन मैं ढंग।
क्या जाणौं उस पीव सूँ, कैसैं रहसी रंग ॥४॥
उस संम्रथ का दास हौं, कदे न होइ अकाज।
पतिव्रता नांगी रहै, तौ उसही पुरिस कौं लाज ॥५॥
पतिबरता मैली भली, काली कुचिल कुरूप।
पतिबरता के रूप पर, वारौं कोटि सरूप ॥६॥
पतिबरता पति कों भजै, औंर न आन सुहाय।
सिंह बचा जो लंघना, तौ भी घास न खाय ॥७॥
पतिबरता मैली भली, गले कांच की पोत।
सब सखियन में यों दिपै, ज्यों रवि-ससि की जोत ॥८॥
सती बिचारी सत किया, काँटों सेज बिछाय।
लै सूती पिया आपना, चहुँदिस अगिन लगाय ॥९॥

## चितावणी कौ अंग

कबीर नौबति आपणीं, दिन दस लेहु बजाइ।
ए पुर पट्टन ए गलीं, बहुरि न देखन आइ ॥१॥
सातों सबद जु बाजते, घरि-घरि होते राग।
ते मंदिर खाली पड़े, वैसण लागे काग ॥२॥

---

२. झँपेउँ=मूँदलूँ।
४. कैसैं रहसी रंग=कैसे प्रेम रहेगा या मिलेगा।
५. पुरिस=पुरुष, स्वामी।
६. कुचिल=मैले वस्त्रवाली।
७. बचा=बच्चा। लंघना=भूखा।

चितावणी की अंग

२. सातों सबद=सातों स्वर। वैसण लागे=बैठने लगे।

कबीर कहा गरबियौ, चाम लपेटे हड्ड।
हैवर ऊपरि छत्र सिरि, तो भी देबा खड्ड ॥३॥
हाड़ जलैं ज्यूँ लाकड़ी, केस जलैं ज्यूं घास।
सब तन जलता देखकरि, भया कबीर उदास ॥४॥
आजि कि काल्हि कि पाँच दिन, जंगल होइगा बास।
ऊपरि ऊपरि फिरहिंगे, ढोर चरंदे घास ॥५॥
इहि औसरि चेत्या नहीं, पसु ज्यूँ पाली देह।
रामनाम जाण्या नहीं, अंति पड़ी मुख खेह ॥६॥
मनिषा जनम दुर्लभ है, देह न बारंबार।
तरवर थैं फल झड़ि पड्या, बहुरि न लागै डार ॥७॥
कबीर यहु तन जात है, सकै तौ ठाहर लाइ।
कै सेवा करि साध की, कै गोविंद गुण गाइ ॥८॥
यहु तन कांचा कुंभ है, लिया फिरैं था साथि।
ढबका लागा फूटि गा, कछू न आया हाथि ॥९॥
खंभा एक गइंद दोइ, क्यूँ करि बंधसि वारि।
मानि करै तौ पीव नहीं, पीव तौ मानि निवारि ॥१०॥
ऊजल कपड़ा पहरिकरि, पान सुपारी खाहिं।
एकै हरि का नांव बिन, बाँधे जमपुरि जाहि ॥११॥
मैं मैं बड़ी बलाइ है, सकै तौ निकसौ भाजि।
कबलग राखौं हे सखी, रुई-लपेटी आगि ॥१२॥

---

३. हैवर=बढ़िया घोड़ा। खड्ड=क़ब्र से मतलब है।

४. उदास=विरक्त।

६. खेह=धूल।

८. ठाहर लाइ=अच्छे ठौर पर लगादे।

९. ढबका=धक्का, ठोकर।

१०. मानि=मान, अहंभाव।

मैं मैं मेरी जिनि करै, मेरी मूल बिनास।
मेरी पग का पैंषड़ा, मेरी गल की पास ॥१३॥
कबीर नाँव जरजरी, कूड़े खेवणहार।
हलके-हलके तिरि गये, बूड़े जिनि सिर भार ॥१४॥
पानी केरा बुदबुदा, अस मानुष की जात।
देखत ही छिप जायगा, ज्यों तारा परभात ॥१५॥
आछे दिन पाछे गये, गुरु से किया न हेत।
अब पछतावा क्या करै, चिड़ियाँ चुग गईं खेत ॥१६॥
माटी कहै कुम्हार को, तूँ क्या रूँदै मोहिं।
इक दिन ऐसा होयगा, मैं रूँदूँगी तोहिं ॥१७॥
मोर मोर की जेवरी, बटि बाँधा संसार।
दास कबीरा क्यों बँधै, जाके नाम अधार ॥१८॥
आये हैं सो जायँगे, राजा रंक फकीर।
इक सिंघासन चढ़ि चले, इक बँधि जात जँजीर ॥१९॥
मैं, भँवरा तोहिं बरजिया, बन-बन बास न लेइ।
अटकैगा कहुँ बेल से, तड़पि-तड़पि जिय देइ ॥२०॥
इक दिन ऐसा होयगा, कोउ काहू का नाहिं।
घर की नारी को कहै, तन की नारी जाहिं ॥२१॥
चलती चक्की देखिके, दिया कबीरा रोय।
दुइ पट भीतर आइके, साबित गया न कोय ॥२२॥

---

१३. मेरी मूल बिनास=ममता विनाश का मूल है। पैंपड़ा=पैरों की बेड़ी। पास=फाँसी।

१४. कूडे=अनाड़ी।

१७. रूँदै=पैरों से कुचलता है।

१८. जेवरी=रस्सी।

२०. बरजिया=मना किया। बेल=काम-वासना से तात्पर्य है।

२१. नारी=(१) स्त्री (२) नाड़ी।

माली आवत देखिके कलियाँ करैं पुकार।
फूली-फूली चुनि लईं, कालिह हमारी बार ॥२३॥
कबिरा रसरी पाँव में, कह सोवै सुख चैन।
स्वाँस-नगाड़ा कूँच का बाजत है दिन-रैन ॥२४॥
दस द्वारे का पींजरा, ता में पंछी पौन।
रहिबे को आचरज है, जाइ तो अचरज कौन ॥२५॥

## मन कौ अंग

कबीर मारूँ मन कूँ, टूक-टूक ह्वै जाइ।
बिष की क्यारी बोइकरि लुणत कहा पछिताइ ॥१॥
हिरदा भीतरि आरसी, मुख देषणां न जाइ।
मुख तौ तौपरि देखिए, जे मन की दुबिधा जाइ ॥२॥
मैमंता मन मारि रे, घटहीं मांहैं घेरि।
जबही चालै पीठि दे, अंकुस दे-दे फेरि ॥३॥
मैमंता मन मारि रे, नांन्हां करि-करि पीसि।
तब सुख पावै सुन्दरी, ब्रह्म झलक्कै सीसि ॥४॥
मनह मनोरथ छाड़िदे, तेरा किया न होइ।
पाणी मैं घीव नीकसै, तौ रूखा खाइ न कोइ ॥५॥
मन-मुरीद संसार है, गुरु-मुरीद कोइ साध।
जो मानै गुरु-बचन को, ताको मता अगाध ॥६॥
मन के मारे बन गये, बन तजि बस्ती माहिं।
कह कबीर क्या कीजिए, यह मन ठहरै नाहिं ॥७॥

---

२५. पंछी पौन=प्राणरूपी पक्षी।

मन कौ अंग

१. लुणत=फसल काटते हुए।

२. आरसी=दर्पण।

३. मैमंता=मतवाला (हाथी)।

६. मुरीद=शिष्य। मता=सिद्धान्त।

पहले यह मन काग था, करता जीवन-घात।
अब तो मन हंसा भया, मोती चुगि-चुगि खात ॥८॥
अपने-अपने चोर को, सब कोइ डारै मार।
मेरा चोर मुझे मिलै, सरबस डारूँ वार ॥९॥
कबिरा मनहिं गयंद है, आंकुस दै-दै राखु।
विष की वेली परिहरी, अंमृत का फल चाखु ॥१०॥
मन के हारे हार है, मन के जीते जीत।
कह कबीर पिउ पाइए मनहीं की परतीत ॥११॥

## सूषिम मारग कौ अंग

उतथैं कोइ न आवई, जाकूँ बूझौं धाइ।
इतथैं सबै पठाइये, भार लदाइ-लदाइ ॥१॥
चलौ चलौ सब को कहैं, मोहि अँदेसा और।
साहिब सूँ पर्चा नहीं, ए जाहिंगे किस ठौर ॥२॥
जहाँ न चींटी चढि सकै, राई ना ठहराइ।
मन पवन का गमि नहीं, तहाँ पहूँचे जाइ ॥३॥
सुर नर थाके मुनिजनां, जहाँ न कोई जाइ।
मोटे भाग कबीर के, तहाँ रहे घर छाइ ॥४॥
नाँव न जानू गाँव का, बिन जानें कित जाँव।
चलता-चलता जुग भया, पाव कोस पर गाँव ॥५॥

## माया कौ अंग

कबीर माया मोहनी, सब जग घाल्या घाणि।
कोई एक जन ऊबरै, जिनि तोड़ी कुल की काणि ॥१॥

---

९. मेरा चोर=मेरा प्रियतम, जिसने मन को चुरा लिया है।

सूषिम मारग कौ अंग

४. मोटे=बड़े। तहाँ⋯छाइ=वहाँ, अर्थात् निर्विकल्प समाधि की सहज शून्य अवस्था में जाकर रम गये।

माया कौ अंग

१. घाल्या घांणि=घानी (कोल्हू) में पेलने को डाल दिया।

माया मुई न मन मुवा, मरि-मरि गया सरीर।
आसा त्रिसणां नां मुई, यूँ कहि गया कबीर ॥२॥
कबीर सो धन संचिये, जो आगैं कूँ होइ।
सीस चढायें पोटली, ले जात न देख्या कोइ ॥३॥
माया की झल जग जल्या, कनक कामिणीं लागि।
कहु धौं किहि बिधि राखिये, रुई-लपेटी आगि ॥४॥
माया छाया एक सी, बिरला जानै कोय।
भगतां के पीछैं फिरै, सनमुख भागै सोय ॥५॥
माया तो है राम की, मोदी सब संसार।
जाकी चिट्ठी ऊतरी, सोई खरचनहार ॥६॥
आंधी आई ग्यान की, ढही भरम की भीति।
माया टाटी उड़ि गई, लागी नाम से प्रीति ॥७॥
जिनको साँई रँग दिया, कभी न होइ कुरंग।
दिन-दिन बानी आगरी, चढ़ै सवाया रंग ॥८॥

## चाणक कौ अंग

स्वामीं हूणां सौहरा, दोद्धा हूणां दास।
गाडर आणीं ऊन कूँ, बांधी चरै कपास ॥१॥
चारिउं बेद पढ़ाइकरि, हरि सूँ न लाया हेत।
बालि कबीरा ले गया, पंडित ढूँढै खेत ॥२॥
बाह्मण गुरू जगत का, साधू का गुरु नाहिं।
उरझि-पुरझिकरि मरि रह्या, चारिउं बेदन मांहिं ॥३॥

---

४. झल=ज्वाला।

८. बानी=आभा, दमक। आगरी=बढ़कर, अधिक-अधिक।

चाणक कौ अंग

१. हूणां=होना, बनना। सोहरा=सरल। दोद्धा=दुर्लभ, कठिन। गाडर=भेड़; अर्थात् आशा यह की थी कि स्वामीजी ज्ञानोपदेश देंगे, पर वे उलटे दूसरों को लूट रहे और मौज कर रहे हैं।

कासी कांठै घर करैं, पीवैं निरमल नीर।
मुकति नहीं हरि-नांव बिन, यूँ कहै दास कबीर ॥४॥

## कथणी बिना करणी कौ अंग

कबीर पढ़िबा दूरि करि, पुसतक देइ बहाइ।
बांवन आषिर सोधिकरि, ररै ममै चित लाइ ॥१॥
कबीर पढ़िबा दूरि करि, आथि पढ्या संसार।
पीड़ न उपजी प्रीति सूँ, तौ क्यूँ करि करै पुकार ॥२॥
कथनी मीठी खाँड सी, करनी विष की लोइ।
कथनी तजि करनी करै, विष से अंमृत होइ ॥३॥
पद जोरै साखी कहैं, साधन परि गई रौस।
काढ़ा जल पीवैं नहीं, काढ़ि पियन की हौंस ॥४॥
कहता तो बहुत मिला, गहता मिला न कोइ।
सो कहता बहि जान दे, जो नहि गहता होइ ॥५॥

## कामी नर कौ अंग

नर नारी सब नरक है, जब लग देह सकाम।
कहै कबीर ते राम के, जे सुमिरैं निहकाम ॥१॥
एक कनक अरु कामनी, विष फल के ये उपाइ।
देखै हीं थैं विष चढ़ै, खांयें सूँ मरि जाइ ॥२॥

---

४. कांठै=किनारे, पास।

कथणीं बिना करणीं कौ अंग

१. आषिर=अक्षर। ररै ममै=रकार और मकार ये दो अक्षर, अर्थात् राम।
३. लोइ=गोली।
४. जोरै=रचता है। रौस=चाल-ढाल, रंग-ढंग।
५. गहता=सच्चे अर्थ को ग्रहणकर उसके अनुसार आचरण करनेवाला।

कामी नर कौ अंग

१. सकाम=काम-वासना से युक्त।

भगति बिगाड़ी कामियां, इन्द्री केरै स्वादि।
हीरा खोया हाथ थैं, जनम गँवाया बादि ॥३॥
कामीं लज्या नां करै, मन मांहैं अहिलाद।
नींद न मांगै सांथरा, भूष न मांगै स्वाद ॥४॥
ग्यानी मूल गँवाइया, आपण भये करता।
ताथैं संसारी भला, मन मैं रहै डरता ॥५॥
परनारी पैनी छुरी, मति कोइ लाओ अंग।
रावन के दस सिर गये परनारी के संग ॥६॥

## साँच कौ अंग

लेखा देणां सोहरा, जे दिल सांचो होइ।
उस चंगे दीवांन मैं, पला न पकड़ै कोइ ॥१॥
काजी मुल्लां भ्रंमयां, चल्या दुनीं कै साथि।
दिलथैं दीन बिसारिया, करद लई जब हाथि ॥२॥
साँईं सेती चोरियां, चोरां सेती गुझ।
जाणैंगा रे जीवड़ा, मार पड़ैगी तुझ ॥३॥
खूब खांड है खीचड़ी, मांहिं पड़ै टुक लूँण।
पेड़ा रोटी खाइकरि, गला कटावै कूँण ॥४॥

---

३. बादि=व्यर्थ।

४. अहिलाद=आह्लाद, आनन्द। सांथरा=बिस्तर।

५. आपण भये करता=अहंकारवश अपने आपको सबको कर्त्ता मान बैठे। ताथैं=उससे।

साँच कौ अंग

१. सोहरा=सहल। दीवान=दरबार, कचहरी।

२. दीन=धर्म। करद=बड़ी छुरी।

३. गुझ=गुह्य, गुप्त भेद या सलाह।

४. खूब=बड़ी बढ़िया, स्वादिष्ट। टुक लूँण=ज़रा-सा नमक। कूँण=कौन।

प्रेम-प्रीति का चोलना, पहिरि कबीरा नाच।
तन मन तापर वारहूँ, जो कोई बोलै सांच ॥५॥
सांच कहूँ तो मारिहैं, झूठे जग पतियाइ।
ये जग कालो कूकरी, जो छेड़ै तो खाइ ॥६॥

## भ्रम-बिधौंसण कौ अंग

मन मथुरा दिल द्वारिका, काया कासी जाणि।
दसवां द्वारा देहुरा, तामें जोति पिछाणि ॥१॥
कबीर दुनियां देहुरै, सीस नवावण जाइ।
हिरदा भीतरि हरि बसैं, तूँ ताही सूँ ल्यौ लाइ ॥२॥
पाथर ही का देहुरा, पाथर ही का देव।
पूजणहारा अंधला, लागा खोटी सेव ॥३॥

## भेष कौ अंग

कबीर माला मन की, और संसारी भेष।
माला पहर्‌याँ हरि मिले, तौ अरहट कै गलि देष ॥१॥
पष ले बूड़ी पृथमीं, झूठी कुल की लार।
अलष बिसार्‌या भेष मैं, बूड़े काली धार ॥२॥
चतुराई हरि नां मिलै, ए बातां की बात।
एक निसप्रेही निरधार का गाहक गोपीनाथ ॥३॥

---

५. चोलना=लंबा ढीला-ढाला कुरता, जिसे फकीर पहनते हैं।

भ्रम-बिधौंसण कौ अंग

१. दसवां द्वारा=ब्रह्म-रन्ध्र से आशय है। देहरा=देवालय।
३. खोटी सेव=झूठी सेवा-पूजा।

भेष कौ अंग

१. अरहट=रहँट। गलि=गले में।
२. पष=पक्ष, संप्रदायवाद। बूड़ी पृथमीं=दुनिया डूब गई। लार=साथ, संबंध।
३. बातां की बात=सौ बात की एक बात। निसप्रेही=निस्पृह, जिसे कोई इच्छा नहीं, कोई स्वार्थ नहीं।

जबलग पीव परचा नहीं, कन्या कँवारी जाणि।
हथलेवा हौंसें लिया, मुसकल पड़ी पिछाणि ॥४॥
हम तो जोगी मनहि के, तन के हैं ते और।
मन का जोग लगावते, दसा भई कछु और ॥५॥

## संगति कौ अंग

कबीर तन पंषी भया, जहँ मन तहँ उड़ि जाइ।
जो जैसी संगति करै, सो तैसे फल खाइ ॥१॥
काजल केरी कोठड़ी, तैसा यहु संसार।
बलिहारी ता दास की, पैसि ज निकसणहार ॥२॥
कबिरा संगत साधु की, जौ की भूसी खाइ।
खीर खांड भोजन मिलै, साकट संग न जाइ ॥३॥
कबिरा खाई कोट की, पानी पिवै न कोइ।
जाइ मिलै जब गंग से, सब गंगोदक होइ ॥४॥
तोहिं पीर जो प्रेम की, पाका सेती खेल।
काँची सरसों पेरिकै खली भया ना तेल ॥५॥
दाग जो लागा नील का, सौ मन साबुन धोइ।
कोटि जतन परबोधिए, कागा हंस न होइ ॥६॥

## साध कौ अंग

मेरे संगी दोइ जणां, एक वैष्णों एक नाम।
यो है दाता मुकति का, वो सुमिरावै राम ॥१॥

---

४. हथलेवा=विवाह में वर द्वारा कन्या का हाथ अपने हाथ में लेने की रीति; पाणिग्रहण। हौंसें=साहसपूर्ण इच्छा या हौसले से।

संगति कौ अंग

२. पैसि ज निकसणहार=जो पैठकर बिना कालिख लगाये बाहर निकल आये।
३. साकट=शाक्त, वाममार्गी जो मद्य-मांस आदि का सेवन करते थे; हरिविमुख।
५. पाका सेती खेल=पक्के साधु की संगति कर। पेरिकै=पेलकर।

साध कौ अंग

३. लैंहडे=झुंड।

कबीर सोई दिन भला, जा दिन संत मिलाहिं।
अंक भरे भरि भेंटिया, पाप सरीरौं जाहिं ॥२॥
सिहों के लेंहडे नहीं, हंसों की नहिं पाँत।
लालों की नहिं बोरियाँ, साध न चलें जमात ॥३॥
साध कहावन कठिन है, लंबा पेड़ खजूर।
चढ़ै तो चाखै प्रेमरस, गिरै तो चकनाचूर ॥४॥
गाँठी दाम न बाँधई, नहिं नारी सों नेह।
कह कबीर ता साध की हम चरनन की खेह ॥५॥
वृच्छ कबहुँ नहिं फल भखैं, नदी न संचै नीर।
परमारथ के कारने साधुन धरा सरीर ॥६॥
जाति न पूछो साध की, पूछ लीजिए ग्यान।
मोल करो तरवार का, पड़ा रहन दो म्यान ॥७॥
हद चलै सो मानवा, बेहद चलै सो साध।
हद बेहद दोनों तजै, ता का मता अगाध ॥८॥

## साध साषीभूत कौ अंग

संत न छाड़ै संतई, जे कोटिक मिलैं असंत।
चंदन भुवंगा बैठिया, तउ सीतलता न तजंत ॥१॥
कबीर हरि का भावता दूरैं थैं दीसंत।
तन षीणां मन उनमनां, जग रूठड़ा फिरंत ॥२॥
कबीर हरि का भावता, झीणां पंजर तास।
रैणि न आवै नींदड़ी, अंगि न चढ़ई मांस ॥३॥
राम-बियोगी तन विकल, ताहि न चीन्हैं कोइ।
तंबोली के पान ज्यूँ, दिन-दिन पीला होइ ॥४॥

---

५. खेह=धूल।

साध साषीभूत कौ अंग

२. दीसंत=दीख जाता है। भावता=प्यारा भक्त। षीणां=क्षीण, कृश। उनमनां=उदासीन। रूठड़ा=विरक्त।

३. पंजर=देह।

जिहि हिरदैं हरि आइया, सो क्यूँ छानां होइ।
जतन-जतन करि दाबियें, तऊ उजाला सोइ॥५॥
सब घटि मेरा सांइयां, सूनी सेज न कोइ।
भाग तिन्हों का हे सखी, जिहि घटि परगट होइ॥६॥
पावकरूपी राम है, घटि-घटि रह्या समाइ।
चित चकमक लागै नहीं, तार्थें धूवां ह्वै-ह्वै जाइ॥७॥

## साध-महिमा कौ अंग

है गै गैंवर सघन धन, छत्र धजा फरराइ।
ता सुख थैं भिष्या भली, हरि-सुमिरत दिन जाइ॥१॥
है गै गैंवर सघन धन, छत्रपती की नारि।
तास पटंतर ना तुलै, हरिजन की पनिहारि॥२॥
साषत बांभण मति मिलै, बैसनौं मिलै चँडाल।
अंकमाल दे भेंटिये, मानौं मिले गोपाल॥३॥

## विचार कौ अंग

आगि कह्यां दाझै नहीं, जे नहीं चंपै पांइ।
जबलग भेद न जाणिये, राम कह्या तौ कांइ॥१॥

---

५. छानां=छिपा, गुप्त।

७. चकमक=एक प्रकार का कड़ा पत्थर, जिसपर चोट पड़ने से फौरन आग निकलती है।

### साध-महिमा कौ अंग

१. है=हय, घोड़ा। गै=गज. गैंवर=गजराज। सघन=अत्यधिक, अखूट। फरराइ=फहराये। भिष्या=भित्ता।

२. पटंतर=तुलना, उपमा। पनिहारि=पानी भरनेवाली नौकरानी।

३. साषत=शाक्त, वाममार्गी। अंकमाल=आलिंगन, गले लगाना।

### विचार कौ अंग

१. आगि···पांइ=आग कहदेने मात्र से वह जलाती नहीं है, जबतक कि पैर से दब नहीं जाती। कांइ=क्या होता है।

कबीर सोचि विचारिया, दूजा कोई नाहिं।
आपा पर जब चीन्हियां, तब उलटि समाना माहिं ॥२॥
सहज तराजू आनिकरि, सब रस देखा तोल।
सब रस माहीं जीभ-रस, जो कोइ जानै बोल ॥३॥

## उपदेस कौ अंग

बैरागी बिरकत भला, गिरहीं चित्त उदार।
दुहूँ चूकां रीता पड़े, ताकूँ वार न पार ॥१॥
जो तोकों कांटा बुवै, ताहि बोव तू फूल।
तोहि फूल को फूल है, वाको है तिरसूल ॥२॥
दुरबल को न सताइए, जाकी मोटी हाय।
बिना जीव की स्वाँस से लोह भसम ह्वै जाय ॥३॥
या दुनिया में आइके छांड़ि देइ तू ऐंठ।
लेना होइ सो लेइ ले, उठी जात हैं पैंठ ॥४॥
आवत गारी एक है, उलटत होय अनेक।
कह कबीर नहिं उलटिए, वही एक की एक ॥५॥
उदर समाता अन्न लै, तनहिं समाता चीर।
अधिकहि संग्रह ना करै, ताका नाम फकीर ॥६॥
पढ़ि-पढ़िके पत्थर भये, लिखि-लिखि भये जो ईंट।
कबिरा अंतर प्रेम की लागी नेक न छींट ॥७॥

---

२. तब उलटि समाना माहिं=विषयों की ओर से मुड़कर अंतर्मुखी तथा ब्रह्मलीन हो जाता है।

३. जीभ-रस=सच्ची मीठी वाणी; प्रभु-नाम का उच्चारण।

उपदेस कौ अंग

१. विरकत=विरक्त। गिरही=गृहस्थ। दुहूँ चूकां रीतां पड़ै=यदि वैरागी में वैराग्य न हो और गृहस्थ में उदारता न हो, तो दोनों ही व्यर्थ हैं।

४. ऐंठ=अभिमान। पैंठ=हाट।

६. चीर=कपड़ा। समाता= आवश्यकताभर।

न्हाए धोए क्या भया, जो मन मैल न जाय।
मीन सदा जल में रहै, धोए बास न जाय ॥८॥
ऊँचे गाँव पहाड़ पर, औ मोटे की बांह।
ऐसो ठाकुर सेइए, उबरिय जाकी छांह ॥९॥

### समृथाई कौ अंग

सात समंद की मसि करौं, लेखनि सब बनराइ।
धरती सब कागद करौं, तऊ हरिगुण लिख्या न जाइ ॥१॥
सांई मेरा बांणियां, सहजि करै ब्यौपार।
बिन डांडी बिन पालड़ै, तोलै सब संसार ॥२॥
सांई सूँ सब होत है, बंदे थैं कुछ नाहिं।
राई थैं परबत करै, परबत राई माहिं ॥३॥
साहेब-सा समरथ नहीं, गरुआ गहिर गँभीर।
औगुन छोडै गुन गहै, छिनक उतारै तीर ॥४॥
जाको राखै साँइयाँ, मारि न सक्कै कोय।
बाल न बांका करि सकै, जो जग बैरी होय ॥५॥
सांई तुझसे बाहिरा, कौड़ी नाहिं बिकाय।
जाके सिर पर धनी तू, लाखों मोल कराय ॥६॥

### सबद कौ अंग

कबीर सबद सरीर में, बिनि गुण बाजै तंति।
बाहरि भीतरि भरि रह्या, ताथैं छूटि भरंति ॥१॥
ज्यूँ-ज्यूँ हरिगुण साँभलौं, त्यूँ-त्यूँ लागै तीर।
लागैं थैं भागा नहीं, साहणहार कबीर ॥२॥

---

समृथाई कौ अंग

१. बनराइ=वृक्ष-समूह।

५. बाहिरा=विना, रहित।

सबद कौ अंग

१. गुण=तार से तात्पर्य है। तंति=तंत्री, वीणा। भरंति=भ्रांति।

२. साँभलौं=स्मरण व ध्यान करता हूँ। साहणहार=सहनेवाला।

सब्द बराबर धन नहीं, जो कोइ जानै बोल ।
हीरा तो दामों मिलै, सब्दहिं मोल न तोल ।।३।।
सीतल सब्द उचारिए, अहम् आनिए नाहिं ।
तेरा प्रीतम तुज्झ में, सत्रू भी तुझ माहिं ।।४।।

## जीवनमृतक कौ अंग

घर जालौं घर ऊबरै, घर राखौं घर जाइ ।
एक अचंभा देखिया, मड़ा काल कौं खाइ ।।१।।
जीवन थैं मरिबो भलौ, जौ मरि जानैं कोइ ।
मरनैं पहलें जे मरें, तौ कलि अजरावर होइ ।।२।।
आपा मेट्यां हरि मिलैं, हरि मेट्यां सब जाइ ।
अकथ कहाणीं प्रेम की, कह्यां न को पत्याइ ।।३।।
मैं मरजीव समुन्द्र का, डुबकी मारी एक ।
मूठी लाया ग्यान की, जामें वस्तु अनेक ।।४।।
रोड़ा भया तो क्या भया, पंथी को दुख देय ।
साधू ऐसा चाहिए, ज्यों पैंड़े की खेह ।।५।।
खेह भई तो क्या भया, उड़ि-उड़ि लागै अंग ।
साधू ऐसा चाहिए, जैसे नीर निपंग ।।६।।

---

जीवनमृतक कौ अंग

१. घर जालौं घर ऊबरै=यदि देहभिमान को नष्ट करदूँ, तो आत्मभाव सुरक्षित रहता है । अथवा, विषय-रस जला दे तो ब्रह्म-रस सुलभ हो जाता है । मड़ा=मरा हुआ, जिसने अपने अहंभाव को मार दिया है । काल कौं खाइ=अमर हो जाता है ।

२. मरनैं⋯होइ=मरने से पहले ही जो देह को नाशवान या मृत समझले, वह अजर और अमर हो जाये । कलि=कल, तुरन्त ।

४. मरजीवा=जो कार्य-सिद्धि के लिए प्राण देने पर उतारू हो जाये ।

५. पैंडे की खेह=रास्ते की धूल ।

६. निपंग=विना पंक का; स्वच्छ ।

नीर भया तो क्या भया, ताता सीरा जोय।
साधू ऐसा चाहिए, जो हरि जैसा होय ॥७॥
हरि भया तो क्या भया, करता हरता होय।
साधू ऐसा चाहिए, हरि भज निरमल होय ॥८॥
निरमल भया तो क्या भया, निरमल माँगै ठौर।
मल निरमल से रहित है, ते साधू कोइ और ॥९॥

## सूरातन कौ अंग

गगन दमामां बाजिया, पड्या निसानैं घाव।
खेत बुहार्‌या सूरिवैं, मुझ मरणे का चाव ॥१॥
सूरा तबहीं परषिये, लड़ै धणीं कै हेत।
पुरिजा-पुरिजा ह्वै पड़ै, तऊ न छाड़ै खेत ॥२॥
अब तौ झूझ्यां हीं बणैं, मुड़ि चाल्यां घर दूरि।
सिर साहिब कौं सौंपतां, सोच न कीजै सूर ॥३॥
कबीर यहु घर प्रेम का, खाला का घर नांहिं।
सीस उतारै हाथि करि, सो पैसै घर माहिं ॥४॥
प्रेम न खेतौं नीपजै, प्रेम न हाटि बिकाइ।
राजा परजा जिस रुचै, सिर दे सो ले जाइ ॥५॥
भगति दुहेली राम की, जसि खांडे की धार।
जे डोलै तौ कटि पड़ै, नहीं तौ उतरैं पार ॥६॥
भगति दुहेली राम की, जैसि अगनि की झाल।
डाकि पड़े ते ऊबरे, दाधे कौतिगहार ॥७॥

---

७. ताता-सीरा=गरम और ठंडा।

सूरातन कौ अंग

१. दमामां=नगाड़ा। पड्या निसांनैं घाव=डंके पर चोट पड़ी। सूरिवैं=शूरवीरों ने।

२. पुरिजा-पुरिजा=टुकड़ा-टुकड़ा।

३. झूझ्यां ही बणैं=जूझना ही होगा।

४. खाला=मौसी। पैसै=पैठे।

७. झाल=ज्वाला। डाकि पड़े=फाँद जाये, लाँघ जाये। कौतिगहार=तमाशा-देखनेवाले।

सती जलन को नीकली, पीव का सुमरि सनेह ।
सबद सुनत जीव नीकल्या, भूलि गई सब देह ।।८।।
सिर राखे सिर जात है, सिर काटे सिर सोय ।
जैसे बाती दीप की, कटि उंजियारा होय ।।९।।
खोजी को डर बहुत है, पल-पल पड़ै बिजोग ।
प्रन राखत जो तन गिरै, सो तन साहेबजोग ।।१०।।
तीर तुपक से जो लड़ै, सो तो सूर न होय ।
माया तजि भक्ती करै, सूर कहावै सोय ।।११।।

## काल कौ अंग

आज कहै हरि काल्हि भजौंगा, काल्हि कहै फिरि काल्हि ।
आज ही काल्हि करंतड़ां, औसर जासी चालि ।।१।।
बारी बारी आपणीं, चले पियारे म्यंत ।
तेरी बारी रे जिया, नेड़ी आवै नित ।।२।।
मालिन आवत देखिकरि, कलियां करीं पुकार ।
फूले-फूले चुनि लिए, काल्हि हमारी बार ।।३।।
फागुण आवत देखिकरि, बन रूना मन मांहिं ।
ऊंची डाली पात है, दिन-दिन पीले थांहिं ।।४।।
जो ऊग्या सो आँथिवै, फूल्या सो कुमिलाइ ।
जो चिणियां सो ढहि पड़ै, जो आया सो जाइ ।।५।।
पाणीं केरा बुदबुदा, इसी हमारी जाति ।
एक दिनां छिप जांहिंगे, तारे ज्यूँ परभाति ।।६।।
पात पडंता यौं कहै, सुनि तरवर बनराइ ।
अब के बिछुड़े नां मिलै, कहिं दूर पड़ैंगे जाइ ।।७।।

---

काल कौ अंग

१. करंतड़ां=करते । जासी चालि=चला जायेगा ।
४. रूना=उदास, दुखी । थाहिं=हो रहे हैं ।
५. जो……आँथिवै=जो उदय हुआ वह अस्त होगा । चिणिंया=चिना, बनाया ।

मेरे बीर लुहारिया, तूँ जिनि जालै मोहिं।
इक दिन ऐसा होइगा, हूँ जालौंगी तोहिं ॥८॥
कबीर कहा गरबियौ, काल गहै कर केस।
नां जांणै कहाँ मारिसी, कै घर कै परदेस ॥९॥
काएँ चिणांवै मालिया, लांबी भीति उसारि।
घर तौ साढ़ी तीनि हथ, घणौं तौ पौणां चारि ॥१०॥
बरियां बीती बल गया, अरु बुरा कमाया।
हरि जिन छाड़ै हाथ थैं, दिन नेड़ा आया ॥११॥
बिष के वन में घर किया, सरप रहे लपटाइ।
ताथैं जियरै डर गह्या, जागत रैंणि बिहाइ ॥१२॥
रोवणहारे भी मुए, मुए जलांवणहार।
हा हा करते ते मुए, कासनि करौं पुकार ॥१३॥

## पारिष कौ अंग

हीरा तहाँ न खोलिए, जहँ खोटी है हाटि।
कसकरि बाँधो गाठरी, उठकरि चालो बाट ॥१॥
हंसा बगुला एक-सा मानसरोवर माहिं।
बगा ढंढोरैं माछरी, हंसा मोती खाहिं ॥२॥
चंदन गया बिदेसड़े, सब कोइ कहै पलास।
ज्यों-ज्यों चूल्हे झोंकिया, त्यों-त्यों अधकी बास ॥३॥
ग्यान-रतन की कोठरी, चुप करि दीन्हों ताल।
पारखि आगे खोलिए, कुंजी बचन रसाल ॥४॥

---

८. वीर=भाई।

१०. मालिया=धनी। उसारि=दालान, बरामदा। घर=कब्र या श्मशान से अभिप्राय है।

११. बरियां=यौवन का अवसर। बुरा कमाया= बुरे कर्म किये। नेड़ा=पास।

पारिष कौ अंग

२. ढंढ़ोरैं=खोजता है।

४. ताल=ताला। कुंजी वचन रसाल=मीठे वचन की चाभी से।

हीरा परा बजार में, रहा छार लपटाय ।
बहुतक मूरख चलि गए, पारखि लिया उठाय ।।५।।

## निंद्या कौ अंग

दोष पराये देखिकरि, चल्या हसंत हसंत ।
अपनैं च्यंति न आवई, जिनका आदि न अंत ।।१।।
निंदक नेड़ा राखिये, आँगणि कुटी बँधाइ ।
बिन साबण पाणी बिना, निरमल करै सुभाइ ।।२।।
कबीर घास न नींदिये,जो पाऊँ तलि होइ ।
ऊड़ि पड़ै जब आँखि मैं, खरा दुहेला होइ ।।३।।
कबीर आप ठगाइये, और न ठगिये कोइ ।
आप ठग्यां सुख ऊपजै, और ठग्यां दुख होइ ।।४।।
अबकै जे सांई मिलै, तौ सब दुख आषौं रोइ ।
चरनूँ ऊपरि सीस धरि, कहूँ ज कहणा होइ ।।५।।
सातो सायर मैं फिरा, जंबुदीप दै पीठ ।
निंद पराई ना करै, सो कोई परला दीठ ।।६।।

## निगुणां कौ अंग

हरिया जाणैं रूंखड़ा उस पाणीं का नेह ।
सूका काठ न जाणई, कबहूँ बूठा मेह ।।१।।

---

५. छार=धूल ।

निंद्या कौ अंग

१. च्यंति न आवई=ध्यान में नहीं आते हैं ।

२. सुभाइ=सहज ही ।

३. न नींदिये=निंदा न करे । खरा दुहेला=बहुत ही मुश्किल, भारी तकलीफ़ ।

५. आषौं=कहूँ ।

६. जंबुदीप दै पीठ=जंबूद्वीप ( अपने घर से ) चलकर । परला=विरला ।

निगुणां कौ अंग

१. रूँषड़ा=पेड़ । बूठा=बरसा ।

ऊँचा कुल कै कारणैं, बंस बध्या अधिकार।
चंदन बास भेदै नहीं, जाल्या सब परिवार ॥२॥
कबीर चंदन कै निड़ैं, नींव भी चंदन होइ।
बूड़ा बंस बड़ाइतां, यौं जिनि बूड़ै कोइ ॥३॥

बीनती कौ अंग

कबीर सांईं तौ मिलहिंगे, पूछहिंगे कुसलात।
आदि अंति की कहूँगा, उर अंतरि की बात ॥१॥
करता केरे बहुत गुण, औगुण कोई नाहिं।
जे दिल खोजौं आपणा, तौ सब औगुण मुझ मांहिं ॥२॥
ज्यूँ मन मेरा तुझ सौं, यौं जे तेरा होइ।
ताता लोहा यौं मिलै, संधि न लखई कोइ ॥३॥
सुरति करौ मेरे साँइयाँ, हम हैं भवजल माहिं।
आपे ही बहि जाहिंगे, जो नहिं पकरौ बाहिं ॥४॥
क्या मुख लै बिनती करौं, लाज आवत है मोहिं।
तुम देखत अवगुन करौं, कैसे भावों तोहिं ॥५॥
अवगुन मेरे बापजी, बकस गरीब-निवाज।
जो मैं पूत कपूत हौं, तऊ पिता कों लाज ॥६॥
मन परतीति न प्रेमरस, ना कछु तन में ढंग।
ना जानौं उस पीव से, क्योंकरि रहसी रंग ॥७॥
मेरा मुझ में कुछ नहीं, जो कछु है सो तोर।
तेरा तुझको सोंपते, क्या लागत है मोर ॥८॥

---

२. वंस=(१) वंश, कुल (२) बाँस का पेड़, जो लंबा ऊँचा होता है।
३. निड़ै=पास। बड़ाइतां=बड़ाई से, ऊँचा होने से।

बीनती कौ अंग

१. ताता=गरम। संधि=जोड़।
३. रहसी रंग=प्रीति निभेगी।

तुम तो समरथ साँइयाँ, दृढ़करि पकरो बाहिं।
धुरही लै पहुँचाइयो, जनि छाँड़ो मग माहिं ॥६॥

## विविध

तरवर सरवर संतजन, चौथे बरसै मेह।
परमारथ के कारने, चारौं धारैं देह ॥१॥
कबीरा मैं तो तब डरौं, जो मुझ ही में होय।
मीच बुढ़ापा आपदा, सब काहू में सोय ॥२॥
देहधरे का दंड है, सब काहू को होय।
ग्यानी भुगतै ग्यान करि, मूरख भुगतै रोय ॥३॥
जूआ, चोरी, मुखबिरी, ब्याज, घूस, परनार।
जो चाहे दीदार को, एती बस्तु निवार ॥४॥
राज-दुवारे साधुजन तीनि वस्तु कों जाय।
कै मीठा, कै मान कों, कै माया की चाय ॥५॥
नाचै गावै पद कहै, नाहीं गुरु सों हेत।
कह कबीर क्यों नीपजैं बीज-बिहूनो खेत ॥६॥
करु बहियाँ बल आपनी, छाँड बिरानी आस।
जाके आँगन नदी है, सो कस मरै पिआस ॥७॥
लिखापढ़ी में परे सब, यह गुण तजै न कोइ।
सबै परे भ्रम-जाल में, डारा यह जिय खोइ ॥८॥
मानुष तेरा गुण बड़ा, माँस न आवै काज।
हाड़ न होते आभरण, त्वचा न बाजै बाज ॥६॥

---

४. धुर ही=ठिकाने पर ही।

विविध

३. मीच=मौत।

४. मुखबिरी=भेद की खबर देने का काम, जासूसी। दीदार=ईश्वर का दर्शन।

१०. सिलिहिली गैल=पैर रपटानेवाला रास्ता। पिपीलिका=चींटी।

घर कबीरका सिखरपर, जहाँ सिलिहिली गैल।
पायँ न टिकै पिपीलिका, खलक न लादै बैल ॥१०॥
एकै साधे सब सधै, सब साधे सब जाय।
जो तूँ सेवै मूल कों, फूलै फलै अघाय ॥११॥
सब काहू का लीजिये साँचा सब्द निहार।
पच्छपात ना कीजिए, कहै कबीर बिचार ॥१२॥
रचनहार को चीन्हिले, खाने कों क्यों रोय।
दिल-मंदिर में पैठकरि तानि पिछौरा सोय ॥१३॥

---

१२. सब्द=उपदेश।

१३. तानि पिछौरा सोय=चादर फैलाकर सोजा, निश्चिंत होजा।

●

# रैदास

## चोला-परिचय

जन्म-संवत्—अज्ञत; कबीरदास के सम-सामयिक
जन्म-स्थान—काशी
जाति—चमार
पिता—रग्घू
माता—घुरबिनिया
गुरु—स्वामी रामानन्द
आश्रम—गृहस्थ

इतिवृत्त केवल इतना ही कि रैदासजी जाति के चमार थे और काशी के रहनेवाले। रैदासजी ने स्वयं ही अपने को काशी-वासी चमार-कुल का कहा है—

"जाके कुटुँब सब ढोर ढोवंत फिरहिं अजहुँ बानारसी आसपासा।
आचारसहित बिप्र करहिं डंडउति तिन तनै रैदास दासानुदासा॥"

कबीरदास के यह गुरु-भाई थे, अर्थात् स्वामी रामानन्द के शिष्य। भक्तमाल में वर्णित इनकी कथा अनेक चमत्कारों से भरी हुई है। चमार-कुल में जन्म लेने की कथा तो बड़ी ही विचित्र है, नाभाजी के मूल छप्पय में यद्यपि वैसा कोई उल्लेख नहीं है। टीका में लिखा है कि स्वामी रामानन्दजी का एक शिष्य एक दिन एक ऐसे बनिये के घर से भिक्षा ले आया, जिसका कारबार एक चमार के साथ था। स्वामीजी के ठाकुर-जी ने उस दिन थाल स्वीकार नहीं किया। पूछने पर जब पता चला कि उनका ब्रह्मचारी शिष्य उस बनिये के यहाँ से सीधा लाया था, तब स्वामी-जी ने शाप दिया कि 'जा, चमार के यहाँ जन्म ले।' बेचारे ब्रह्मचारी ने चमारिन के गर्भ से जन्म तो ले लिया, पर उस अछूत के स्तनों का दूध नहीं पिया। जब स्वामी रामानन्द ने पूर्वजन्म के ब्राह्मण ब्रह्मचारी को राममंत्र का उपदेश किया, तब कहीं उसने माता के स्तनों का दूध पिया! पूर्वजन्म में की हुई अपनी उस महाभूल का स्मरण कर शिशु रैदास को बड़ा पश्चात्ताप हुआ। इस विचित्र कथा के पीछे जो कल्पना है उसका इतना ही अर्थ समझा जाये कि चमार-कुलोत्पन्न जीव भगवान् का भक्त हो नहीं सकता; भक्ति पर तो द्विजाति का ही एकमात्र अधिकार है। रैदास की गणना इसीलिए भक्तों में हुई कि वे पूर्वजन्म के शापित ब्राह्मण थे। अंत्यजों के प्रति द्वेषभाव किस सीमातक पहुँचा था, इसका स्पष्ट प्रमाण इस विचित्र कल्पित कथा में मिलता है। एक ऐसी ही दूसरी कथा के अनुसार रैदासजी ने एक दिन अपने पूर्वजन्म का ब्राह्मणत्व सिद्ध करने के लिए अपने शरीर की त्वचा को उधेड़कर 'स्वर्ण-यज्ञो-पवीत' सबको दिखलाया था।

रैदासजी गृहस्थाश्रम में रहते हुए भी उच्चकोटि के विरक्त संत थे। जूते सीते-सीते ही उन्होंने ज्ञान-भक्ति का ऊँचा पद प्राप्त किया था।

प्रसिद्ध है कि चित्तौर की झाली नाम की एक रानी ने काशी में जाकर रैदासजी से गुरु-मंत्र लिया था। उसकी प्रार्थना पर वे चित्तौर भी गये थे। कहते हैं कि झाली महाराणा उदयसिंह की रानी थी, किन्तु इसका कोई पुष्ट प्रमाण उपलब्ध नहीं।

मीरां बाई को भी रैदासजी की शिष्या कहा जाता है उनके कुछ पदों के आधार पर, जैसे—

"मेरो मन लाग्यो गुरु सों, अब न रहूँगी अटकी।
गुरु मिलिया रैदासजी म्हानें. दीनी ग्यान की गुटकी।।"
"सतगुरु संत मिले रैदासा, दीनीं सुरत सहदानी।"

मीरां की अधिक-से-अधिक पद-रचना सगुणोपासना की होने के कारण, तथा काल की दृष्टि से परवर्ती होने से भी यह कथानक विवादास्पद-सा है। मीरां बाई ने चैतन्य महाप्रभु का भी एक-दो पदों में गुरुवत् स्तवन किया है, जैसे—

"अब तो हरीनाम लौ लागी।
सब जग को यह माखनचोरा, नाम धर्‌यौ बैरागी।।
कित छाँड़ी वह मोहन मुरली, कित छाँड़ीं वे गोपी।
मूँड़ मुड़ाइ डोरि कटि बाँधी, माथे मोहन-टोपी।।
मात जसोमति माखन कारन, बाँधे जाके पाँव।
स्याम किसोर सोइ तन गोरा, चैतन्य जाको नाँव।।
पीतांबर को भाव दिखावै, कटि कोपीन कसै।
गौर कृष्ण की दासी मीरां, रसना कृष्ण बसै।।"

इसी प्रकार मीरां बाई को कुछ विद्वानों ने वल्लभ-कुल की भी शिष्या माना है। इसका समाधान इस प्रकार हो जाता है कि रैदासजी के परवर्ती काल में होते हुए भी मीरां ने उनका पुण्य स्मरण 'सद्‌गुरु' के रूप में किया है, अथवा किसी रैदासी साधु के प्रति उनका गुरुभाव रहा हो।

रैदास के समसामयिक तथा परवर्ती संतों ने रैदास को एक बहुत बड़े हरिभक्त के रूप में स्वीकार किया था। स्वामी दादूदयाल के शिष्य रज्जबजी ने भगवद्-भक्ति के सँबंध में तो यहाँतक कहा है—

"आदि मिली जयदेव कूं, रैदास समानीं।"

रैंदासजी का प्रभाव दूर-दूरतक फैला हुआ था, और आज भी भारत के अनेक प्रदेशों में उनके पंथ के अनुयायी रविदासी लाखों की

संख्या में मिलते हैं। रैदासजी 'रविदास' तथा महाराष्ट्र में 'रोहिदास' नाम से भी प्रसिद्ध हैं।

बानी-परिचय

रैदासजी की बानी के संबंध में नाभाजी की यह पंक्ति प्रसिद्ध है—

"सन्देह-ग्रन्थि-खंडन-निपुन बानि बिमल रैदास की।"

यह उनकी 'विमल' बानीं का ही प्रभाव था कि—

"बर्नाश्रम-अभिमान तजि पद-रज बंदहिं जासकी।"

महात्मा रैदास की बड़े ऊँचे घाट की बानी है। प्रेमपराभक्ति का कई शब्दों में बड़ा ही विशद निरूपण उन्होंने किया है। समता और सदाचार पर बहुत बल दिया है। भक्ति-रस का ऐसा सुन्दर परिपाक अन्यत्र कम देखने में आता है। खंडन-मंडन की ओर उनका ध्यान नहीं था। सत्य की शुद्ध निर्मल अभिव्यक्ति ही, अपरोक्षानुभूति ही उनका परम ध्येय था। भाषाने भी भाव का मूक अनुसरण किया है। अनेक जनपदों के शब्दों का उनकी बानी में समावेश हुआ है, फिरभी रस एकरस ही सर्बत्र प्रवाहित दीखता है।

आधार

१ श्री गुरु ग्रन्थ साहब—सर्व हिन्द सिक्ख मिशन, अमृतसर

२ रैदास—बेलवेडियर प्रेस, इलाहाबाद

३ भक्तमाल—नवलकिशोर प्रेस, लखनऊ

४ भगवान रविदास की सत्य कथा—महात्मा रामचरण कुरील, कानपुर

# रैदास

शब्द

भैरव

बिनु देखे उपजै नहिं आसा।
जो दीसै सो होइ बिनासा॥

शब्द

१. दीसै=दीखता है। निहकामु=निष्काम, कामना-रहित। रवै=रमण करता है,

बरन सहित जो जापै नामु।
सो जोगी केवल निहकामु॥
परचै रामु रवै जो कोई।
पारसु परसै न दुबिधा होई॥
सो मुनि, मन की दुबिधा खाइ।
बिनु द्वारे त्रैलोक समाइ॥
मन का सुभाव सब कोई करै।
करता होइ सु अनभै रहै॥
फल कारन फूली बनराइ।
फलु लागा तब फूल बिल्हाइ॥
ग्यानै कारन कर अभ्यासू।
ग्यान भया तहँ करमह नासू॥
घृत कारन दधि मथै सयान।
जीवत मुकत सदा निरबान॥
कहि रविदास परम बैराग।
रिदै रामु को न जपसि अभाग॥१॥

मलार

मिलत पियारो प्राननाथ कवनि भगति।
साध-संगति पाई परम गति॥
मैले कपरे कहाँ लउ धोवउँ॥
आवैगी नींद कहाँ लउ सोवउँ॥

---

प्रत्यक्ष अनुभव करता है। पारसु=ब्रह्मरस से तात्पर्य है। दुबिधा=द्वैतभाव। सो मुनि......खाइ=जिसके मन में द्वैतभाव का लेश भी नहीं रहा, उसे ही 'मुनि'......कहना चाहिए। बिनु......समाइ=उस मुनि को त्रिलोक का ज्ञान, बाह्य साधनों के बिना ही, प्राप्त हो जाता है। अनभै रहै=अनुभव-ज्ञान पर स्थित रहता है; अथवा, निर्भय रहता है। बनराइ=वृक्षावली। बिल्हाइ=लुप्त हो जाता है। निरबान=मुक्त। रिदै=हृदय में।

२. परमगति=मोक्ष। जोर्‍यो=सम्बन्ध जोड़ा। फाट्यो=बिछड़ गया। बनजि=व्यापार।

जोई-जोई जोर्‌यो सोई-सोई फाट्‌यो।
झूठै बनजि उठि ही गई हाट्‌यो॥
कहि रविदास भयो जब लेख्यो।
जोई-जोई कीन्यो सोई-सोई देख्यो॥२॥

बिलावल

जिहि कुल साधु बैसनौं होइ।
बरन अबरन रंक नहिं ईस्वर, बिमल बासु जानिये जग सोइ॥
बाँभन बैस सूद अरु ख्यत्री, डोम चंडाल मलेच्छ किन सोइ।
होइ पुनीत भगवंत-भजन ते आपु तारि तारै कुल होइ॥
धनि सु गाउँ धनि धनि सो ठाऊँ, धनि पुनीत कुटंब सभ लोइ।
जिनि पिया सार-रस तजे आन रस, होइ रसमगन डारे बिषु खोइ॥
पंडित सूर छत्रपति राजा, भगत बराबरि औरु न कोइ।
जैसे पुरैन-पात जल रहै समीप, भनि रविदास जनमे जगि ओइ॥३॥

राग सूही

सह की सार सुहागनि जानै।
तजि अभिमान सुख रलिया मानै॥
तनु मनु देइ न सुनै अंतर राखैं।
अवरा देखि न सुनै न माखै॥
सो कत जानै पीर पराई।
जाकै अन्तर दरद न पाई॥

---

हाट्‌यो=हाट, पेठ।

३. बैसनौं=वैष्णव, हरि-भक्त। ईस्वर=राजा से अभिप्राय है। ख्यत्री=क्षत्रिय। किन=क्यों न। लोइ=लोग। सार-रस=प्रेम-लक्षणा भक्ति से आशय है। आन-रस=बिषय-भोग। पुरैन-पात=कमल का पत्ता, जो जल में रहते हुए भी भींगता नहीं। जनमे जगि ओइ=जगत् में उसीका जन्म लेना सार्थक है।

४. सह=मिलन। सार=सेज का सुख; आनन्द-तत्त्व। सुख रलिया=एकाकार हो जाने का आनन्द। अवरा=अन्य। दुहागनि=अभागिनी। दुइ पखहीनो=लोक

दुखी दुहागनि दुइ पखहीनी।
जिनि नाह निरंतरि भगति न कीनी॥
राम-प्रीति का पंथ दुहेला।
संगि न साथी गवन अकेला॥
दुखिया दरदमंद दरि आया।
बहुतै प्यास जवाब न पाया॥
कहि रविदास सरनि प्रभु तेरी।
ज्यूँ जानहु त्यूँ करि गति मेरी॥४॥

सूही

जो दिन आवहिं सो दिन जाहीं।
करना कूच रहन थिरु नाहीं॥
संगु चलत हैं हम भी चलना।
दूरि गवनु सिर ऊपरि मरना॥
क्या तू सोया जाग अयाना।
तैं जीवन जगि सचु करि जाना॥
जिनि दिया सु रिजकु अंबरावै।
सभ घट भीतरि हाटु चलावै॥
करि बंदिगी छाँड़ि मैं-मेरा।
हिरदै नामु सम्हारि सवेरा॥
जनमु सिरानो पंथु न सँवारा।
साँझ परी दह दिसि अँधियारा॥
कह रविदास नदान दिवांने।
चेतसि नाहीं दुनिया फनखाने॥५॥

---

परलोक जिसके दोनों बिगड़ गये। नाह=नाथ, स्वामी। दुहेला=कठिन, दुःखदायी।

५. रिजक=रोज़ी, जीविका। अंबरावै=जुटाता है। हाटु=पेंठ, लेन-देन। सम्हारि=स्मरण कर। सवेरा=जल्दी। दह=दस। नदान=नादान, मूर्ख। फनखाने=नाशवान्।

धनाश्री

चित सिमरन करौ नैन अवलोकनो,
स्रवन बानी सुजसु पूरि राखौं ॥
मनु सु मधुकरु करौं चरण हिरदे धरौं
रसन अमृत रामनाम भाखौं ॥
मेरी प्रीति गोबिंद सिउ जनि घटै ।
मैं तो मोलि महँगी लई जीउ सटै ॥
साध संगति बिना भाव नहिं उपजै,
भाव बिन भगति न होय तेरी ॥
कहै रविदास एक बेनती हरि सिउ
पैज राखहु राजाराम मेरी ॥६॥

जैतिश्री

नाथ, कछुवै न जानउँ ।
मनु माया कै हाथि बिकानउँ ॥
तुम कहियत हौं जगतगुर स्वामी ।
हम कहियत कलिजुग के कामी ॥
इन पंचन मेरो मन जु बिगार्यो ।
पलु पलु हरिजी ते अंतरु पार्यो ॥
जित देखौं तित दुख की रासी ।
अजौं न पत्याइ निगम भये साखी ॥
इन दूतन खलु बध करि मार्यो ।
बड़ो निलाजु अजँहु नहिं हार्यो ॥
कहि रविदास कहा कैसे कीजै ।
बिनु रघुनाथ सरनि काकी लीजै ॥७॥

---

६. पूरि राखौं=भरलूँ । रसना=रसन, जिह्वा । जीव सटै=प्राणों के मोल । पैज=टेक ।

२. अंतर पार्यौ=भेद डाल दिया । पत्याइ=विश्वास करता है । निगम=वेद । साखी=साक्षी, गवाह ।

गौरी

मेरी संगति पोच, सोच दिनु-राती।
मेरा करम-कुटिलता जनमु कुभाँती ॥
राम गुसइयाँ जीउ के जीवना।
मोहिं न बिसारहु मैं जनु तेरा ॥
हरहु बिपति जन करहु सुभाई।
चरण न छाँड़ौं सरीर कल जाई।
कहि रविदास परौं तेरी साभा।
बेगि मिलहु जन करि न बिलाँबा ॥८॥

रामकली

गाइ गाइ अब का कहि गाऊँ।
गावनहार को निकट बताऊँ ॥
जबलगि है इहि तन की आसा, तबलगि करै पुकारा।
जब मन मिल्यौ आस नहिं तन की, तब को गावनहारा ॥
जबलगि नदी न समुँद्र समावै, तबलगि बढ़ै हँकारा।
जब मन मिल्यौ रामसागर सौं, तब यह मिटी पुकारा ॥
जबलगि भगति मुकति की आसा, परमतत्व सुनि गावै।
जहँ-जहँ आस धरत है इहि मन, तहँ-तहँ कछू न पावै ॥
छाँड़ै आस निरास परम पद, तब सुख सति कर होई।
कहि रैदास जासौं और करत है, परमतत्व अब सोई ॥

राग रामकली

राम-भगत को जन न कहाऊँ, सेवा करूँ न दासा।
जोग जग्य गुन कछू न जानूँ, ताते रहूँ उदासा ॥
भगत भया तो चढ़ै बड़ाई, जोग करूँ जग मानै।
जो गुन भया तो कहैं गुनी जन, गुनी आपको जानै ॥

---

८. पोच=नीच। कल=भले कल ही।

९. हँकारा=अहंकार। सति कर=सत्य का, निश्चय ही। निरास=तृष्णा-रहित, अनासक्त।

ना मैं ममता मोह न महिया, ये सब जाहिं बिलाई ।
दोजख भिस्त दोउ सम करि जानूँ, दुहुँ ते तरक है भाई ।।
मैं अरु ममता देखि सकल जग, मैं से मूल गवाँई ।
जब मन ममता एक-एक मन, तबहि एक है भाई ।।
क्रस्न करीम राम हरि राघव, जबलगि एक न पेखा ।
बेद कितेब कुरान पुरानन, सहज एक नहिं देखा ।।
जोइ-जोइ पूजिय सोइ-सोई काँची, सहज भाव सति होई ।
कहि रैदास मैं ताहि को पूजूँ, जाके ठाँव नाँव नहिं होई ।।१०।।

राग रामकली

नरहरि, चंचल है मति मेरी, कैसे भगति करूँ मैं तेरी ।
तूँ मोहिं देखै हौं तोहिं देखूँ, प्रीति परस्पर होई ।
तूँ मोहिं देखै तोहिं न देखूँ, यह मति सब बुधि खोई ।।
सब घट अंतर रमसि निरंतर, मैं देखन नहिं जाना ।
गुन सब तोर मोर सब औगुन, कृत उपकार न माना ।।
मैं तैं तोरि मोरि असमझि सों, कैसे करि निस्तारा ।
कहि रैदास क्रस्न करुनामय, जै जै जगत-अधारा ।।११।।

राग रामकली

भगती ऐसी सुनहु रे भाई । आइ भगति तब गई बड़ाई ।।
कहा भयो नाचे अरु गाये, कहा भयो तप कीन्हें ।
कहा भयो जे चरन पखारे, जौलौं तत्त्व न चीन्हें ।।
कहा भयो जे मूँड़ मुँड़ायो, कहा तीर्थ ब्रत कीन्हें ।
स्वामी दास भगत अरु सेवक, परम तत्त्व नहिं चीन्हें ।।

---

१०. बड़ाई=महिमा । महिंया=मथा । भिस्त=बहिश्त, स्वर्ग । तरक=असहकार, त्याग ।

११. रमसि=रमता है, व्यापक है । कृत=किया हुआ । असमझि=अज्ञान, भ्रान्ति ।

१२. पिपिलक=पिपीलिका, चींटी । धूल में शकर मिल गई हो तो चींटी ही शकर को अलग करके खा सकती है, यह कार्य हाथी नहीं कर सकता । रस-प्राप्ति के

कहि रैदास तेरी भगति दूरि है, भाग बड़े सों पावै।
तजि अभिमान मेटि आपा पर, पिपिलक ह्वै चुनि खावै ॥१२॥

राग गौड़ी

राम मैं पूजा कहा चढ़ाऊँ। फल अरु फूल अनूप न पाऊँ॥
थनहर दूध जो बछरू जुठारी। पुहुप भँवर जल मीन बिगारी॥
मलयागिरि बेधियो भुअंगा। बिष अंम्रित दोउ एकै संगा॥
मनही पूजा मनही धूप। मनही सेऊँ सहज सरूप॥
पूजा अरचा न जानूँ तेरी। कहि रैदास कवन गति मेरी ॥१३॥

राग सोरठ

जो तुम तोरौ राम, मैं नहिं तोरौं।
तुम सों तोरि कवन सों जोरौं॥
तीरथ बरत न करौं अँदेसा। तुम्हरे चरनकमल का भरोसा॥
जहँ-जहँ जावौं तुम्हरी पूजा तुम-सा देव और नहिं दूजा॥
मैं अपनो मन हरि सों जोर्‌यो। हरि सों जोरि सबन सों तोर्‌यो॥
सबहीं पहर तुम्हारी आसा। मन क्रम बचन कहै रैदासा ॥१४॥

थोथो जनि पछोरौ रे कोई।
सोई रे पछोरौ जा में निज कन होई॥
थोथी काया थोथी माया। थोथा हरि बिन जनम गँवाया॥
थोथा पंडित थोथी बानी। थोथी हरि बिन सबै कहानी॥
थोथा मंदिर भोग बिलासा। थोथी आन देव की आसा॥
साँचा सुमिरन नाम बिसासा। मन बच कर्म कहै रैदासा ॥१५॥

राग बिलावल

मैं बेदनि कासनि आखूँ,
हरि बिन जिव न रहै कस राखूँ॥

---

लिए नन्हें-से-नन्हा बनने की आवश्यकता है।

१३. थनहर=थन से दुहा हुआ। पुहप=पुष्प, फूल। मलयागिरि=मलयगिरि का चन्दन।

१५. थोथो=पोला, निस्सार। पछोरना=फटकना, सूप में रखकर अन्न साफ़ करना। निजकन=आत्म-सुख-कणों से आशय है। बिसासा=विश्वास।

जिव तरसै ल्यौं आसरु तेरा, करहु सँभाल न सुर मुनि मेरा ।।
बिरह तपै तन अधिक जरावै, नींद न आवै भोज न भावै ।।
सखी सहेली गरब गहेली, पिउ की बात न सुनहु सहेली ।
मैं रे दुहागिनि अघ करि जानी, गया सो जोबन साध न मानी ।।
तूँ सांईं औ साहिब मेरा, खिजमतगार बन्दा मैं तेरा ।
कहि रैदास अँदेसा येही, बिन दरसन क्यों जिवहि सनेही ।।१६।।

राग कानड़ा

चल मन, हरि-चटसाल पढ़ाऊँ ।
गुरु की साटि, ग्यान का अच्छर,
बिसरै तौ सहज समाधि लगाऊँ ।।
प्रेम की पाटी, सुरति की लेखनि,
ररौ ममौ लिखि आँक लखाऊँ ।
इहि बिधि मुक्त भये सनकादिक,
रिदै बिचार-प्रकास दिखाऊँ ।।
कागद-कँवल,मति मसि करि निर्मल,
बिन रसना निसिदिन गुन गाऊँ ।
कहि रैदास, राम भजु भाई,
सन्त साखि दे बहुरि न आऊँ ।।१७।।

राग गौड़

आज दिवस लेऊँ बलिहारा ।
मेरे घर आया राम का प्यारा ।।टेक।।
आँगन बँगला भवन भयो पावन ।
हरिजन बैठे हरिजस गावन ।।

---

१६. वेदनि=वेदना, पीड़ा । आखूँ=कहूँ । भोज=भोजन । आसरु=आश्रय, शरण । दुहागिनि=अभागिनी । अघ करि जानी=पाप करना ही जाना ।

१७. चटसाल=पाठशाला । साटि=छड़ी । पाटी=तख्ती । ररौ ममौ=रकार, मकार यही दो अक्षर अर्थात् राम । कँवल=हृदय-कमल से आशय है । मति-मसि=बुद्धिरूपी स्याही । बहुरि न आऊँ=फिर जन्म न लूँ ।

करूँ डँडवत, चरन पखारूँ।
तन मन धन उन ऊपरि वारूँ॥
कथा कहैं अरु अर्थ बिचारैं।
आप तरैं, औरन कों तारैं॥
कहि रैदास मिलैं निज दासा।
जनम-जनम कै काटै पासा॥१८॥

राग धनाश्री

मैं का जानूँ देव, मैं का जानूँ।
मन माया के हाथ बिकानूँ॥
चंचल मनुवाँ चहूँदिसि धावै।
पाँचों इन्द्री थिर न रहावै॥
तुम तौ आहि जगतगुरु स्वामी।
हम कहियत कलिजुग के कामी॥
लोक बेद मेरे सुकृत बड़ाई।
लोक-लीक मोपै तजी न जाई॥
इन मिलि मेरा मन जो बिगार्यो।
दिन-दिन हरि सों अंतर पार्यो॥
सनक सनंदन महामुनि ग्यानी।
सुक नारद अरु ब्यास बखानी॥
गावत निगम उमापति स्वामी।
सेस सहसमुख कीरति-गामी॥
जहँ जाऊँ तहँ दुख की रासी।
जो न पतियाइ साधु हैं साखी॥
जमदूतन बहु बिधि करि मार्यो।
तऊ निलज अजहूँ नहिं हार्यो॥

---

१८. पासा=( कर्म के ) फंदे।

१९. लीक=मर्यादा, नियम। उमापति=शिव। गामी=यहाँ 'गायक' यह अर्थ लिया

हरिपद-बिमुख आस नहिं छूटै।
तातें तृस्ना दिन दिन लूटै॥
बहु विधि करम लिये भटकावै।
तुम्हें दोष हरि कौन लगावै॥
केवल रामनाम नहिँ लीया।
संतत बिषय-स्वाद चित दीया॥
कहि रैदास कहाँलगि कहिये।
बिनु रघुनाथ बहुत दुख सहिये॥१६॥

राग धनाश्री

दरसन दीजै, राम दरसन दीजै।
दरसन दीजै, बिलँब न कीजै॥
दरसन तोरा जीवन मोरा। बिन दरसन क्यूँ जिवै चकोरा॥
माधो सतगुरु सब जग चेला। अब के बिछुरे मिलन दुहेला॥
धन जोबन की झूठी आसा। सत सत भाषै जन रैदासा॥२०॥

आरती

अब कैसे छूटै नामरट लागी।
प्रभुजी, तुम चन्दन हम पानी। जाकी अँग-अँग बास समानी॥
प्रभुजी, तुम घनबन हम मोरा। जैसे चितवत चंद चकोरा॥
प्रभुजी, तुम दीपक हम बाती। जाकी जोति बरै दिनराती॥
प्रभुजी, तुम मोती हम धागा। जैसे सोनहिं मिलत सुहागा॥
प्रभुजी, तुम स्वामी हम दासा। ऐसी भक्ति करै रैदासा॥२१॥
प्रभुजी, तुम संगति सरन तिहारी।
जग-जीवन राम मुरारी॥
गली-गली को जल बहि आयो, सुरसरि जाय समायो।
संगति के परताप महातम, नाम गंगोदक पायो॥

---

जायेगा। संतत=सदा।
२१. बास=सुगन्ध।
२२. फनि=साँप। विषै=विष ही। निपजै=पैदा होता है। अधिकाई=बड़ाई,

स्वाँति-बूँद बरसै फनि ऊपर, सोहि बिषै होइ जाई।
ओहि बूँद कै मोती निपजैं, संगति की अधिकाई॥
तुम चन्दन हम रेंड बापुरे, निकट तुम्हारे आसा।
संगति के परताप महातम, आवै बास सुबासा॥
जाति भी ओछी करम भी ओछा, ओछा कसब हमारा।
नीचै से प्रभु ऊँच कियो है, कहि रैदास चमारा॥२२॥

साखी

हरि-सा हीरा छाँड़िकै, करैं आन की आस।
ते नर जमपुर जाहिंगे, सत भाषै रैदास॥१॥
अंतरगति राचैं नहीं, बाहर कथैं उदास।
ते नर जमपुर जाहिंगे, सत भाषै रैदास॥२॥
जा देखे घिन ऊपजै, नरककुण्ड में वास।
प्रेम-भगति सौं ऊधरे, प्रगटत जन रैदास॥३॥
रैदास राति न सोइये, दिवस न करिये स्वाद।
अहनिसि हरिजू सुमिरिये, छाँड़ि सकल प्रतिवाद॥४॥
सब सुख पावैं जासुतें, सो हरिजू को दास।
कोउ दुख पावैं जासुतें, सो न दास हरिदास॥५॥

---

महिमा। रेंड=रेंडी, अरंड। कसब=पेशा।

साखी

२. राचैं=प्रेम से रंगे। उदास=वैराग्य की बात।
३. ऊधरे=उद्धार हो गया।
४. प्रतिवाद=बकवास, झन्झट।




# धनी धरमदास

## चोला-परिचय

जन्म-संवत्—अनुमानतः १४६० वि०
जन्म-स्थान—बाँधोगढ़

जाति—बनिया

गुरु—कबीरदास

चोला-त्याग-संवत्—अनुमानतः १६०० वि०

धरमदासजी बाँधोगढ़ के एक बड़े धनी व्यापारी थे। भजन-पूजन, दान-पुण्य और तीर्थाटन पर इनकी भारी श्रद्धा थी। नित्य-नियम से शालिग्राम की पूजा करते और ब्राह्मणों को विधिवत् दान देते थे। भगवान् का कीर्तन भी घर पर नित्य होता था।

कथा है कि एक बार मथुरा में कबीर साहब से इनकी भेंट हुई। मूर्तिपूजा और तीर्थयात्रा का कबीर साहब ने खंडन किया, और निर्गुण निराकार की उपासना का मंडन। कबीर साहब की बात इनके मन में कुछ-कुछ तो धँसी, पर पूरी तरह नहीं। दूसरी बार धरमदासजी कबीर साहब से काशी में जाकर मिले, और संत-मत का पूरा उपदेश पाया। सतगुरु ने उनके अन्तर पर पड़ा पर्दा हटा दिया। 'अमर-सुखनिधान' में विस्तार से इस प्रसंग का वर्णन आया है। लिखा है कि काशी में कबीर साहब जिंद के रूप में इनसे मिले थे, किन्तु संतमत का ऊँचा उपदेश सुनकर अन्त में इन्होंने उनको पहचान लिया। कबीर साहब ने जब इन्हें चेताया उस समय की कुछ चौपाइयाँ उक्त ग्रन्थ में से हम नीचे देते हैं—

धरमदास हरषित मन कीन्हा। बहुरि पुरुष मोहिं दरसन दीन्हा॥
मन अपने तब कीन्ह विचारा। इन कर ग्यान महा टकसारा॥
दोइ दीन के करता कहाई। इन कर भेद कोउ नहिं पाई॥
इतना कहि मन कीन्ह विचारा। तब कबीर उन ओर निहारा॥
"आओ धरमदास पगु धारो। चिहुँकि चिहुँकि तुम काहे निहारो॥
कहिये छिमा कुसल हौ नीके। सुरत तुम्हार बहुत हम भींके॥
धरमदास हम तुमकों चीन्हा। बहुत दिनन में दरसन दीन्हा॥
बहुत ग्यान कहसी हम तुमहीं। बहुरिके अब तुम चीन्हों हमहीं॥
तुम तो भक्त हम जिंद फकीरा। सुधि करि देखौ सतमत धीरा॥

भली भई दरसन मिले, बहुरि मिले तुम आय।
जो कोऊ मोसों मिलै, सो जुग बिछुरि न जाय॥"

धरमनिदास हिये सुख भरे। सनमुख धाय पायँ जा परे॥
दयासिंधु चितये भरि नैना। धरमदास अंकहि भरि लीना॥
पाई सत्तधाम कै बाटा। सत्त सब्द कै खुले कपाटा॥

धरमदास ने अपनी सारी धन-संपत्ति लुटादी। उन्हें अब वह अखूट धन मिल गया, जो कितना ही खरचा दिन-दिन बढ़ता ही गया। धनी धरमदास का अब पलटकर यह व्यापार हो गया—

"हम सत्तनाम के बैंपारी।
कोइ-कोइ लादै काँसा-पीतल, कोइ-कोइ लौंग सुपारी।
हम तो लाद्या नाम धनी का, पूरन खेप हमारी॥
पूँजी न टूटे नफा चौगुना, बनिज किया हम भारी।
हाट जगाती रोकि न सकिहै, निर्भय गैल हमारी॥
मोती बिंदु घटहि में उपजै, सुकिरत भरत कोठारी।
नाम-पदारथ लाद चला है, धरमदास बैंपारी॥"

कबीर साहब जब संवत् १५७५ में सत्तलोक को सिधारे तब उनकी गद्दी और बीजक आदि ग्रन्थों का अधिकारी धनी धरमदासजी को बनाया गया।

## बानी-परिचय

प्रेम-प्रीति, विरह और शब्द-रहस्य इन अंगों में धरमदासजी ने सद्गुरु कबीर की बानी के साथ तादात्म्य-सा किया है। बानी बड़ी सरल और सरस है। कठोरता का कहीं लेश भी नहीं। खंडन के फेर में न पड़कर संत-मत की सात्त्विकी साधना से उपलब्ध प्रेम-तत्व का विशद निरूपण किया है। सूक्ष्म भावों की अभिव्यंजना इनकी बड़ी सुन्दर तथा मार्मिक है।

मंगल, होली और सोहर के गीत इनके बड़े ही हृदयस्पर्शी है। "सूतल रहलौं मैं सखियाँ, तो विषकर आगर हो; सतगुरु दिहलैं जगाइ पायौं सुख-सागर हो"—यह मंगल तो इनका अत्यंत प्राणवान् तथा

रहस्यात्मक है ।

भाषा इनकी पूर्वी हिन्दी का अच्छा परिमार्जित रूप है । उसमें ओज भी है, और माधुर्य भी । लोकभाषा का उसमें हम अच्छा निखरा रूप पाते हैं ।

धरमदासजी की बानी सचमुच बड़े ऊँचे घाट की बानी है । कबीर साहब की उज्ज्वल प्रसादी का इस अति गहरी बानी को विमल प्रतिबिम्ब कहा जाये तो अत्युक्ति न होगी ।

आधार

१. धनी धरमदासजी के शब्द—बेलिवेडियर प्रेस, इलाहाबाद
२. हिन्दी-साहित्य का इतिहास—रामचन्द्र शुक्ल

# धनी धरमदास

गुरु मिले अगम के बासी ॥
उनके चरन कमल चित दीजे, सतगुरु मिले अबिनासी ।
उनकी सीत प्रसादी लीजै, छूटि जाय चौरासी ॥
अमृत बुंद झरै घट भीतर, साध-संतजन लासी ।
धरमदास बिनवै कर जोरी, सार सब्द मन बासी ॥१॥

नाम-रस ऐसा है भाई ॥
आगे आगे दहि चलै, पाछे हरियर होइ ।
बलिहारी वा बृच्छ की, जड़ काटे फल होइ ॥
अति कडुवा खट्टा घना रे, वाको रस है भाई ।
साधत साधत साध गये हैं, अमली होय सो खाई ॥

१. अगम=वह लोक, जहाँ पहुँचना महाकठिन है । सीत=गिरा-पड़ा जूठन चौरासी=८४ लाख योनियों का आवागमन । लासी=चाशनी ( साधु-सन्तों के लिए ) बासी=रहनेवाला, अनुरक्त ।

२. आगे-आगे दहि चलै=आगे-आगे कर्मों को जलाता जाता है । पाछे हरियर होइ=पीछे हरा होता जाता है, प्रेम की हरियाली बढ़ाता जाता है । जड़ काटे फल होइ=बंधन की मूल आसक्ति कट जाने पर मुक्ति-फल लाता है । अमली=

सूँघत के बौरा भये हो, पीयत के मरि जाई।
नाम-रस्स सो जन पिये, धड़ पर सीस न होई॥
संत जवारिस सो जन पावै, जाको ग्यान परगासा।
धरमदास पी छकित भये हैं, और पिये कोइ दासा॥२॥

हम सत्तनाम के बैपारी॥
कोइ कोइ लादै काँसा पीतल, कोइ कोइ लौंग सुपारी।
हम तौ लाद्यौ नाम धनी को, पूरन खेप हमारी॥
पूँजी न टूटै नफा चौगुना, बनिज किया हम भारी।
हाट जगाती रोक न सकिहै, निर्भय गैल हमारी॥
मोती बुंद घटहिं में उपजै, सुकिरत भरत कोठारी।
नाम-पदारथ लाद चला है, धरमदास बैपारी॥३॥

थोरे दिन की जिंदगी, मन चेत गँवार॥
कागद कै तन पूतरा, डोरा साहेब हाथ।
नाना नाच नचावही, नाचै संसार॥
काचि माटी कै घइलिया, भरि लै पनिहार।
पानी परत गल जावही, ठाड़ी पछिताय॥
जस धूआँ कै धरोहरा, जस बालू कै रेत।
हवा लगे सब मिटि गये, जस करतब प्रेत॥
ओछे जल कै नदिया हो, बहै अगम अपार।
उहाँ नाव नहिं बेरा हो, कस उतरब पार॥
धरमदास गुरु समरथ हो, जाको अदल अपार।
साहेब कबीर सतगुरु मिले, आवागवन निवार॥४॥

---

अनुराग-रस का अभ्यास। बौरा=बावला। सीस=अहंता से तात्पर्य है। जवारिस=एक औसधि। परगासा=प्रकाश।

३. खेप=लदान। न टूटै=घटती नहीं है। बनिज=व्यापार। जगाती=कर उगाहने-वाला, कर्मों का लेखा माँगनेवाला। गैल=राह। सुकिरत=सत्कर्म, पुण्य।

४. डोरा=सूत्र। घइलिया=गगरी, नाशवान देह से आशय है। धरोहरा=ऊँचा मीनार। ओछे=थोड़े। बेरा=बेड़ा। अदल=शासन।

चले चलणहार विचारा लेइ मनो।
गंढ़ेदिआं छिअ माह तुड़ंदिआ हिकु खिनो ॥
जिमी पुछै असमान फरीदा खेवट किंनि गए।
जालण गोरा नालि उलामे जीअ सहे ॥१॥

राग सूही

तपि तपि लुहि लुहि हाथ मरोरउ। बावलि होइ सो सहु लोरउं ॥
तैं सहि मन महि कीआ रोसु। मुझु अवगुन सह नाही दोसु ॥
तैं साहिब की मैं सार न जानी। जोबनु खोइ पाछै पछुतानी ॥
काली कोइल तू कित गुन काली। अपने प्रीतम के हउ बिरहै जाली ॥
पिरहि बिहून कतहि सुखु पाए। जा होइ कृपालु ता प्रभू मिलाए ॥
विधण खूही मुंध अकेली। ना कोइ साथी ना कोइ बेली ॥

---

मनुष्य के गढ़े जाने में तो लगते हैं छह मास, पर टूट जाता है वह एक क्षण में।

(अर्थात्, गर्भ में मनुष्य की आकृति छह महीने में बनती है।)

जमीन ने आसमान से पूछा—फरीद कहता है—कितने खेनेवाले, पार लगाने-वाले (धार्मिक मार्ग-दर्शक) चले गये!

कुछ तो जल-बलकर खाक हो गये, और कुछ कब्रों में पड़े हुए हैं, और उनकी रूहें झिड़कियाँ झेल रही हैं।

२. विरह-ज्वर से मेरा अंग-अंग जल रहा है, और मैं अपने हाथों को मरोड़ती हूँ,
प्रीतम से मिलने की लालसा ने मुझे बावली बना दिया है।
प्यारे, तू अपने मन में मुझसे रूठ गया था,
सो इसमें मेरा ही दोष था प्यारे, तेरा नहीं।
मेरे स्वामी, मैंने तेरे गुणों को पहचाना नहीं;
मैंने अपना जोवन गँवा दिया और पीछे बहुत पछताई—
री काली कोयल, तू किस कारण काली हुई?
'अपने प्रीतम के विरह में जल-भुनकर;'
अपने प्यारे से विलग होकर क्या किसीको कभी सुख मिला?
उस प्रभु से मिलना उसीकी कृपा से बन सकता है।
कुआँ यह बहुत दुखदाई है, और वह बेचारी अकेली उसमें जा पड़ी है;
(कुआँ अर्थात् संसार; अकेली स्त्री अर्थात् जीवात्मा।)

वाट हमारी खरी उडीणी। खंनिअह तिखी बहुतु पिईणी ॥
उसु ऊपरि है मारगु मेरा। सेख फरीदा पंथु सम्हारि सवेरा ॥२॥

सलोक

जितु दिहाड़ै धनवरी साहे लए लिखाइ ।
मलकु जिकंनी सुणीदा मुहु देखाले आइ ॥
जिंदु निमाणी कढीऐ हडा कूं कड़काइ ।
साहे लिखे न चलनी जिंदू कूं समझाइ ॥
जिंदु वहूटी मरणु वरु लैंजासी परणाइ ।
आपण हथी जोलिकै कै गलि लगै धाइ ॥
वालह निकी पुरसलात कंनी न सुणीआइ ।
फरीदा किडी पवंदई खड़ा न आपु मुहाइ ॥१॥

---

न उसकी वहाँ कोई सहेली है, न कोई वेली,
मेरी बड़ी ही विकट वाट है;
दोधारी तलवार से भी तेज़ और बहुत पैनी;
उसपर मुझे चलना है ;
शेख फरीद, तैयार होजा उस मार्ग पर चलने को—अभी समय है ।

१. वह दिन पहले ही लिख दिया गया था, जिस दिन कि धनवंती का ब्याह होना था ।

जिस दूलह के बारे में सुन रखा था वह अपना मुखड़ा दिखाने आ पहुँचा है । हाड़ों को कड़काकर वह उस बेचारी धनवंती को खींचकर अपने साथ ले जायेगा ।

अपनी जीवात्मा को तू समझादे, कि जो घड़ी नियत हो चुकी उसे बदला नहीं जा सकता ।

जीवात्मा दुलहिन है, और मृत्यु है दूलह; वह उसे ब्याहकर अपने साथ ले जायेगा ।

विदा होते समय, वह बेचारी किसके गले में अपनी बाहें डालेगी ?

क्या तुमने सुना नहीं कि वह दुलहिन बाल से भी कहीं अधिक महीन है ?

फरीद, जब तेरा बुलावा आये, उठकर खड़ा हो जाना और अपने आपको धोखा न देना ।

किछु न बुझै किछु न सुझै दुनीआ गुझी भाहि ।
साईं मेरैं चंगा कीता नाही त हंभी दझां आहि ।।२।।
फरीदा जे तू अकलि लतीफ काले लिखु न लेखु ।
आपनड़े गिरीवान महि सिरु नीवां करि देखु ।।३।।
फरीदा जो तैं मारनि मुकीआं तिन्हा न मारे घुंमि ।
आपनड़े घरि जाईए पैर तिन्हादे चुंमि ।।४।।
फरीदा जां तउ खटण वेल तां तू रता दुनी सिउ ।
मरग सवाई नीहि जां भरिआ तां लदिआ ।।५।।
देखु फरीदा जु थीआ दाड़ी होई भूर ।
अगहु नेड़ा आइआ पिछा रहिआ दूर ।।६।।
देखु फरीदा जु थीआ शकर होई विसु ।
साई बाझहु आपणे वेदणु कहीऐ किसु ।।७।।

---

२. मैं न कुछ जानता हूँ, न कुछ देखता हूँ—दुनिया यह गोया धधकती हुई आग है;

मेरे साईं ने अच्छा किया कि मुझे चेता दिया, नहीं तो मैं भी इसमें जलबल गया होता ।

३. फ़रीद, अगर तू तेज़ अक्ल रखता है, (तो दूसरों के खिलाफ़) काले अंक मत लिख ।

अपना सिर झुकाकर तू तो अपने ही गरीवां को तरफ देख ।

(मतलब यह कि दूसरों के दोष मत देख ; तू तो अपने दिल को देख कि उसमें कितने क्या दोष भरे पड़े हैं ।)

४. फ़रीद, अगर लोग तुझे मुक्कों से मारें, तो बदले में तू उन्हें मत मार; तू तो उनके क़दमों को चूमकर अपने घर चलाजा ।

५. फ़रीद, जब तेरे कमाने के दिन थे, तब तो तू दुनिया के रंग में रँगा हुआ था ।

मौत की नींव मज़बूत है; खेप के भरते ही वह लादनहार लेकर चल देगा ।

(मतलब यह कि आखिरी सांस पूरी हुई कि मौत उसी पल जीव को खींचकर ले जायेगी ।

६. फरीद, देख तो ज़रा, यह क्या हुआ—तेरी दाढ़ी सफेद हो गई;

आगा तेरा नज़दीक है, और पीछा दूर छूट गया ।

७. फ़रीद देख तो ज़रा यह क्या हुआ—शकर भी विष हो गई ।

फरीदा कालीं जिन्ही न राविआ धउली रावै कोइ ।
करि साईं सिउ पिरहड़ी रंगु नवेला होइ ॥८॥
फरीदा जिन्ह लोइण जगु मोहिआ से लोइण मै डिठु ।
काजल रेख न सहदिआ से पंखी सूइ बहिठु ॥९॥
फरीदा खाकु न निंदीऐ खाकू जेडु न कोइ ।
जीवदिया पैरा तलै मुइआ ऊपरि होइ ॥१०॥
फरीदा जा लबु त नेहु किआ लबु त कूड़ा नेहु ।
किचरु झति लघाईऐ छपरि तुटै मेहु ॥११॥
फरीदा जंगलु जंगलु किआ भवहि वणि कंडा मोड़ेहि ।
वसी रबु हिआलीऐ जंगलु किआ ढूढेहि ॥१२॥

---

अपने स्वामी को छोड़ अब मैं और किसे अपना दुखड़ा सुनाऊँ ?

८. क्या किसी नारीने, जब उसके केश काले थे, स्वामी के साथ रमण न कर, तब रमण किया, जब कि उसके केश पककर श्वेत हो गये ?

खैर, साईं से तू अब भी प्रीति जोड़ले, जिससे कि तेरे केशों का रँग फिर से नया हो जाये ।

('रंगन वेला' भी एक पाठ है—जिसका अर्थ यह हुआ कि यही स्वामी के साथ रंग खेलने का याने प्रेम करने का समय हैं ।)

९. फ़रीद, मैंने उन नयनों को देखा है, जिन्होंने दुनिया को मोह लिया था—

और जो काजल की रेख भी सहन नहीं करते थे; अब चिड़ियां उनमें अपने अंडे रख रही हैं ।

१०. फ़रीद, मत खाक की निंदा कर, खाक के बराबर कोई चीज नहीं;

जीते-जी वह हमारे पैरों के तले रहती है, और हमारे मरने पर हमारे ऊपर ।

११. फ़रीद, जहाँ लोभ है, वहाँ प्रेम कहाँ से होगा ? लोभ होगा तो प्रेम वहाँ झूठा होगा ।

टूटे छप्पर के नीचे मेह में तू आखिर कितने दिन गुज़ारेगा ?

१२. फरीद, शाखों और काँटों को तोड़ता हुआ एक जंगल से दूसरे जगल में तू क्यों भटकता फिरता है ?

रब तो तेरे हिये में ब सरहा है; फिर जंगल में उसे तू क्यों ढूंढ़ रहा है ।

फरीदा इनी निकी जंघीऐ थल डूगर भविओम्हि ।
अजु फरीदै कूजड़ा सै कोहां थीओमि ॥१३॥
फरीदा राती वडीआं धुखि धुखि ऊठनि पास ।
धिगु तिन्हादा जीविआ जिन्हा बिडाणी आस ॥१४॥
फरीदा गलीए चिकड़ु दूरि घरु नालि पिआरे नेहु ।
चला त भीजै कंबली रहां त तुटै नेहु ॥१५॥
भिजउ सिजउ कंबली अलह वरसउ मेहु ।
जाइ मिला तिन्हा सजणा तुटउ नाही नेहु ॥१६॥
फरीदा मैं भोलावा पगड़ी मत मैली होइ जाइ ।
गहिला रूहु न जाणई सिरु भी मिटी खाइ ॥१७॥
फरीद सकर खंडु निवात गुडु माखिउ मांझा दुधु ।
सभे वसतू मिठीआं रब न पुजनि तुधु ॥१८॥

---

१३. फरीद, इन पतली जाँघों व पिंडलियों से कितने ही मैदानों और पहाड़ों को मैंने तय किया ।

पर, आज फ़रीद के लिए अपना कूजा उठाना भी मानों सैंकड़ों कोसों की मंजिल तय करना हो गया ।

१४. फ़रीद, रातें लंबी हो गईं; पसलियों में हूक उठ रही है—दर्द से करवटें बदलनी पड़ रही है ।

१५. फ़रीद, गलियों में कीचड़-ही-कीचड़ हैं; और प्यारे का घर, जिससे कि मैंने प्रीति जोड़ी है, दूर है;

अगर मैं उसके पास जाऊँ तो मेरी कंबली भीग जायेगी, और मैं अपने घर रहूँ तो मेरी प्रीति टूट जायेगी ।

१६. अल्लाह, भलेही तू मेह बरसाये, और मेरी कम्बली को भिगो-भिगोकर तर करदे, फिरभी अपने प्यारे साजन से मेरा मिलना होकर ही रहेगा, ताकि हमारी प्रीति न टूटे ।

१७. फ़रीद, मैं डरता हूँ कि कहीं मेरी पगड़ी मिट्टी से मैली न हो जाये;

मेरा बावला जी यह नहीं जानता कि पगड़ी तो क्या मेरे इस सिर को भी यह मिट्टी सड़ा-गलाकर खा जायेगी ।

१८. फ़रीद ! शक्कर, खांड, कंद, गुड़ और शहद और भैंस का दूध—

ये सभी चीज़ें मीठी हैं, पर अय मेरे रब, उतनी मीठी नहीं, जितना कि तू मीठा है ।

फरीद रोटी मेरी काठ की लावणु मेरी भुख।
जिन्हा खाधी चोपड़ी घणे सहनिगे दुख ॥१६॥
आजु न सूती कंत सिउ अंगु मुड़े मुड़ि जाइ।
जाइ पुछहु डोहागणी तुम किउ रैणि बिहाइ ॥२०॥
जोबन जांदे ना डरां जे सह प्रीति न जाइ।
फरीदा किती जोबन प्रीति बिनु सूकि गए कुमलाइ ॥२१॥
फरीदा ए विसु गंदला धरीआं खंडु लिवाड़ि।
इकि राहेदे रहि गए इकि राधी गए उजाड़ि ॥२२॥
फरीदा दरि दरवाजै जाइकै किउ डिठो घड़ीआलु।
एहु निदोसां मारीऐ हम दोसा दां किआ हालु ॥२३॥
घड़ीए घड़ीए मारीए पहरी लहै सजाइ।
सो हेड़ा घड़ीआल जिउ डुखी रैणि बिहाइ ॥२४॥

---

१६. मेरी काठ की जैसी तो रोटी है, और लावण (तरकारी या चटनी) है मेरी भूख।

जो घी-चुपड़ी खाते हैं, उन्हें बहुत दुख उठाना पड़ेगा।

गई रात को मैं अपने स्वामी के साथ नहीं सोई; मेरा अंग-अंग मरोड़ा ले रहा है। किसी दोहागिन (परित्यक्ता) से जाकर पूछ कि 'तू रात कैसे काटती है ?'

२१. यौवन जाने से मैं नहीं डरती, यदि उसके साथ प्रीतम की प्रीति न जाये;
फ़रीद ! कितनी बार बिना प्रीति के यौवन सूख गया, कुम्हला गया !

२२. फ़रीद, ये (संसारी) सुख खांड से चुपड़े विष के अँकुरे हैं;

कुछ तो उनको रोपते हुए ही चल बसे; और कुछ उजड़ गये उन्हें चुनते हुए।

२३. फरीद, न्यायालय के दरवाज़े पर जब तू गया, तब तूने क्या उस घड़ियाल को नहीं देखा ?

जब उस बेगुनाह को वहाँ इस तरह पीटा जाता है, तब हम गुनहगारों का क्या हाल होगा ?

२४. घड़ी-घड़ी उसपर मार पड़ती, और हर पहर उसे पूरी सज़ा मिलती है; ऐसेही घड़ियाल की तरह यह देह दरदभरी रैन काटती है।

बुढा होआ सेख फरीदु कंबरिण लगी देह।
जे सउ वहिंणा जीवणा भी तनु होसी खेह ॥२५॥
फरीदा बारि पराइऐ बैसणा साई मुझै न देहि।
जो तू एवै रखसी जीउ सरीरहु लेहि ॥२६॥
फरीदा इकना आटा अगला इकना नाही लोण।
अगै गए सिंञापसन्हि चोटां खासी कोणु ॥२७॥
पासि दमामे छतु सिरि भेरी सडो रड।
जाइ सुते जीराण महि थीए अतीमा गड ॥२८॥
फरीदा कोठे मंडप माड़ीआ उसारेदे भी गए।
कूड़ा सउदा करि गए गोरी आइ पए ॥२९॥
फरीदा खिथड़ि मेखा अंगलीआ जिंदु न काई मेख।
वारी आपो आपणी चले मसाइक सेख ॥३०॥

---

२५. शेख फरीद अब बुड्ढा हो गया, और देह उसकी लड़खड़ाने लगी है। वह यदि सौ बरस भी जीये; तोभी उसकी देह को आखिर खाक में ही मिलना है।

२६. साईं, मुझे किसी दूसरे के दरवाजे पर न बिठाना, न मँगवाना;
अगर तू ऐसाही कराना चाहे, तो उससे पहले ही मेरे प्राणों को देह से निकाल लेना।

२७. फरीद, किसीके पास तो बहुत सारा आटा है, और किसीके पास नमक भी नहीं;
यह तो उन सबके यहां से जाने के बाद ही मालूम हो सकेगा कि सज़ा किसे मिलेगी।

२८ जिनके साथ नगाड़े और तुरही बजते थे, जिनके सिर पर राज-छत्र रहते थे, और जिनकी विरुदावली चारण गाते थे—
वे कब्रस्तान में सोने के लिए चले गये, और वहाँ गरीब यतीमों की तरह दफना दिये गये।

२९. फरीद, जिन्होंने मकान, हवेलियाँ और ऊँचे-ऊँचे महल बनवाये थे, वे भी चले गये;
वे झूठा सौदा करके गये, और क़ब्र में डाल दिये गये।

३० फरीद, अंगरखे में, टिकाऊ बनाने के लिए, बहुत सारे टाँके लगा दिये हैं, पर जिंदगी में ऐसा कोई टाँका नहीं लगा हुआ है।

फरीदा कंनि मुसला सूफ़ गलि दिलि काती गुड़ु वाति।
बाहरि दिसै चानणा दिलि अंधिआरी राति ॥३१॥
फरीदा रती रतु न निकलै जे तनु चीरै कोइ।
जो तन रते रब सिउ तिन तन रतु न होइ ॥३२

फरीदा कोठे मंडप माड़ीआ एतु न लाए चितु
मिटी पई अतोलवी कोइ न होसी मितु ॥३३॥

फरीदा मंडप मालु न लाइ, मरग सताणी चित्ति धरि।
साईं जाइ सम्हालि, जिथै ही तउ वंञणा ॥३४॥

फरीदा काले मैडे कपड़े काला मैडा वेसु।
गुनही भरिआ मै फिरा लोकु कहै दरवेसु ॥३५॥

---

(मतलब यह कि ऐसी कोई चीज नहीं, जो शरीर के पिंजड़े में से प्राण-पंछियों को उड़जाने से रोक सके।)

शेख और उनके शागिर्द, जब जिसकी बारी आई, सभी चल दिये।

३१ फरीद, वे कंधे पर मुसल्ला रखते हैं, सूफ़ी की कफ़नी पहनते हैं, और मीठी-मीठी बात करते हैं, पर दिलों में वे छुरी रखते हैं;

बाहर तो वे चाँदनी फैलाते रहते हैं, मगर दिलों में उनके काली अँधेरी रात झुक रही है।

३२. फरीद कहता है—अगर कोई मेरे इस शरीर को चीरे, तो इसमें से रत्तीभर भी रक्त नहीं निकलेगा;

जो शरीर रब के रँग में रंग गया है, उसमें फिर रक्त नहीं रहता।

३३. फ़रीद, इन मकानों, हवेलियों और ऊँचे-ऊँचे महलों में मत लगा अपने मन को;

जब तेरे ऊपर बिनतोल मिट्टी पड़ेगी, तब वहाँ तेरा वहाँ कोई भी मीत नहीं होगा।

३४. फ़रीद, हवेलियों और दौलत में अपना दिल न लगा; तो क़ब्र का ध्यान कर—
याद कर उस जगह को, जहाँ तुझे जाना ही होगा।

३५. फ़रीद, काले मेरे कपड़े हैं, और काला ही मेरा भेष है,
मैं तो फिर रहा हूँ गुनाहों से भरा हुआ, और लोग कहते हैं मुझे दरवेश!

जां कुआरी तां चाउ वीवाही तां मामले ।
फरीदा एहो पछोताउ पति कुमारी ना थीएे ॥३६॥
चलि चलि गईआं पंखिआ जिनो वसाये तल ।
फरीदा सरु भरिआ भी चलसी थके कवल इकल ॥३७॥
फरीदा इंट सिराणे भुइ सवणु कीड़ा लड़िओ मासि ।
केतड़िआ जुग वापरे इकतु पइआ पासि ॥३८॥
उठु फरीदा उजू साजि सुबह निवाज गुजारि ॥
जो सिरु साईं ना निवै सो भिरु कपि उतारि ॥३९॥
जो सिरु साईं ना निवै सो सिरु कीजै कांइ ।
कुंने हेठि जलाईऐ बालण संदै थाइ ॥४०॥
फरीदा किथै तैडे मा पिआ जिन्ही तू जणिओहि ।
तै पासहु ओइ लदि गए तू अजै न पतीणोहि ॥४१॥

---

३६. जबतक वह कुवाँरी है, तभीतक उसमें उछाह है; ब्याह होते ही आफतों में पड़ जाती है ।

फ़रीद, उसे पछताव है कि वह फिर से कुवाँरी नहीं हो सकती ।

(विवाह-बन्धन से तात्पर्य है मायाकृत वन्धन से; 'कुमारी' से आशय शुद्ध आत्मा से है ।)

३७. वे सब पत्ती, जिनसे कि तालाव आवाद था, उड़ गये;

फ़रीद, यह भरा तालाव भी रहने का नहीं, अकेले कमल ही रहेंगे ।

(पत्ती=राजे-महाराजे और उच्च पदाधिकारी । तालाब=संसार । कमल=संतजन ।)

३८. फरीद, ईंटें तो होंगी तेरा तकिया, और तू सोयेगा जमीन के नीचे; कीड़े तेरे मांस को खायेंगे;

एक ही करवट पड़े-पड़े कितने जुग वीत जायेंगे तेरे !

३९. उठ सवेरे, फरीद, वजू कर और नमाज पढ़ ;

काटकर फेकदे उस सर को, जो मालिक के आगे नहीं झुकता ।

४०. उस सर को लेकर करेगा क्या, जो रब के आगे नहीं झुकता ? ईंधन की वजाय जलादे उसे घड़े के नीचे ।

४१. फरीद, कहाँ हैं तेरे माँ-बाप, जिन्होंने कि तुझे जनम दिया था ?

तेरे पास से वे चले गये; आजभी तुझे विश्वास नहीं होता कि दुनिया यह नापायदार है ?

फरीदा मै जानिश्रा दुखु मुझकू दुखु सबाइऐ जगि ।
ऊचे चड़िकै देखिश्रा तां घरि घरि एहा श्रगि ॥४२॥

कागा करंग ढढोलिश्रा सगल खाइश्रा मासु ।
ए दुइ नैना मति छुहउ पिर देखन की श्रासु ॥४३॥

फरीदा गोर निमाणी सडुकरे निघरिश्रा घरि श्राउ ।
सरपर मैथै श्रावणा मरणहु ना डरिश्राहु ॥४४॥

इन्ही लोइणी देखिदिश्रा केती चलि गई ।
फरीदा लोकां श्रापो श्रापणी मै श्रापणी पई ॥४५॥

कंधी उतै रूखड़ा किचरकु बंन्है धीरु ।
फरीदा कचै भांडै रखीऐ किचरु ताई नीरु ॥४६॥

फरीदा दरीश्रावै कंनै बगुला बैठा केल करै ।
केल करेदे हंझ नो श्रचिंते बाज पए ॥

---

४२. फरीद, मैं समझता था कि दुख मुझे ही है, मगर दुख तो सारी ही दुनिया को है;

जब ऊँचे चढ़कर देखा, तब मैंने पाया कि यह श्राग तो हरघर में लग रही है ।

४३. कौवो ! तुमने मेरी ठठरी का खोज-खोजकर सारा मांस खा डाला; पर इन दो नयनों को चोंच न लगाना, क्योंकि मुझे श्रबभी श्रपने प्रीतम के देखने की श्रास है ।

४४. फरीद, निगोड़ी कब्र बुला रही है, 'श्रय बेघरवालों ! इस घर में श्रा बसो ।
मेरे यहाँ तो तुम्हें श्राना ही होगा; मत डरो मौत से ।'

४५. मेरी इन्हीं श्राँखों के श्रागे कितने यहाँ से चले गये !

फ़रीद, लोग श्रब श्रपनी-श्रपनी फिक्र में हैं, श्रौर मैं श्रपनी फिक्र में हूँ ।

४६. तट पर के वृक्ष कबतक श्रपना ठौर बनाये रहेंगे ?
फरीद, कच्चे घड़े में तू पानी रखेगा तो वह कबतक उसमें रह सकेगा ?

४७. फरीद, नदी के तीर बगुला बैठा हुश्रा कलोल कर रहा है;
उसके कलोल करते समय बाज श्रचानक उसपर श्रा झपटता है;

बाज पए तिसु रब दे केलां विसरीआं ।
जो मनि चिति न चेते सनि सो गाली रब कीआं ॥४७॥
फरीदा हउ बलिहारी तिन्ह पंखिआ जंगलि जिंना वासु ।
कंकरु चुगति थलि वसनि रब न छोड़न्हि पासु ॥४८॥
फरीदा तिना मुख डरावणे जिना विसारिओनु नाउ ।
ऐथै दुख घणेरिआ आगै ठउरु न ठाउ ॥४९॥
फरीदा पिछल राति न जागिओहि जीवदड़ो मुइओहि ॥
जेनै रबु विसारिआ त रबि न विसारिओहि ॥५०॥
ढूढेदीए सुहाग कू तउ तनि काई कोर ।
जिन्हा नाउ सुहागणी तिना झाक न होर ॥५१॥
तनु तपै तनूर जिउ बालणु हड बलंन्हि ।
पैरी थकां सिरि जुलां जे मूं पिरी मिलंन्हि ॥५२॥

---

रब का भेजा बाज जब उसपर झपटता है, वह अपना सारा केल-कलोल भूल जाता है ।

रब ऐसी-ऐसी चीज़ कर बैठता है, जिसका मन में खयाल भी नहीं आता ।

४८. फरीद, बलिहारी उन पक्षियों पर, जो जंगल में रहते हैं, फल खाते हैं, ज़मीन पर सोते हैं, और रब का आसरा नहीं छोड़ते ।

४९. फरीद, भयावने हैं उनके चेहरे, जिन्होंने उस मालिक का नाम भुला दिया; यहाँ तो उन्हें भारी दुख है ही, आगे भी उनके लिए कोई ठौर-ठिकाना नहीं ।

५०. फरीद, अगर तू रात के पिछले पहर नहीं जागता, तो तू जिंदा भी मरा हुआ है । तू रब को भुला भी दे, पर रब तुझे भूलने का नहीं ।

५१. तू अपने सुहाग को, अपने प्रीतम को खोज रही है, तो तेरे अन्दर ज़रूर कोई-न-कोई कमी है;

जिसे सुहागिन कहते हैं वह किसी और की तरफ़ झांकती भी नहीं ।

५२. शरीर मेरा तन्दूर की तरह तप रहा है, मेरी हड्डियाँ ईंधन की लकड़ी की तरह जल रही हैं;

मेरे पैर अगर थक जायें, तोभी मैं अपने प्रीतम से मिलने सिर के बल चलकर जाऊँगी ।

सरवर पंखी हेकड़ो फाहीवाल पचास ।
इहु तनु लहरी गडु थिआ सचे तेरी आस ॥५३॥
कवणु सु अखरु कवणु गुणु कवणु सु मणीआ मंतु ।
कवणु सु वेसो हउ करी जितु वसि आवै कंतु ॥५४॥
निवणु सु अखरु खवणु गुणु जिहवा मणीआ मंतु ।
एत्रै भैणे वैस करि ता वसि आवी कंतु ॥५५॥
मति होदी होइ इआणा, ताण होदे होइ निताणा ।
अणहोदे आपु वंडाए, कोई ऐसा भगतु सदाए ॥५६॥
इक फिका ना गालाइ सभना मै सचा धणी ।
हिआउ न कैही ठाहि माणिक सभ अमोलवे ॥५७॥
सभना मन माणिक ठाहणु मूलि म चांगवा ।
जे तउ पिरी आसिक हिआउ न ठाहे कहीदा ॥५८॥

---

५३. तालाब में पक्षी तो अकेला एक है, और फँसाने के जाल हैं पचास; यह शरीर लहरों में डूब रहा है; अय सच्चे मालिक ! मुझे अब एक तेरी ही आशा है ।
(पक्षी=जीवात्मा । जाल=सांसारिक प्रलोभन ।)

५४. वह कौन-सा शब्द है, वह कौन-सा गुण है, वह कौन-सा अनमोल मन्त्र है;
मैं कौन-सा भेष धारूँ, जिससे कि मैं अपने स्वामी को वस में करलूँ ?

५५. दीनता वह शब्द है; धीरज वह गुण है, शील वह अनमोल मन्त्र है;
तू इसी भेष को धारण कर, बहिन, तेरा स्वामी तेरे वस में हो जायेगा ।

५६. प्रभु के ऐसे विरले ही भक्त है,—
जो, बुद्धिमान होते हुए भी, सरल हैं,
जो, बलवान होते हुए भी, निर्बल हैं,
और, जो अकिंचन होते हुए भी, अपना सर्वत्र दे डालते हैं ।

५७. एक भी अप्रिय बात मुँह से न निकाल, क्योंकि सच्चा मालिक हर प्राणी के अंदर है ।
किसीके दिल को तू मत दुखा; हर दिल एक अनमोल रतन है,

५८. हर दिल एक रतन है; उसे दुखाना किसी भी तरह अच्छा नहीं
अगर तू प्रीतम का आशिक है, तो किसीके भी दिल को न सता ।

# स्वामी दादू दयाल

चोला-परिचय

जन्म-संवत्—१६०१ वि०

जन्म-स्थान—अहमदाबाद (गुजरात)

कुल—नागर ब्राह्मण; मतांतर से धुनिया मुसल्मान

साधन तथा उपदेश-स्थान—मध्यदेश, जयपुर राज्यांतर्गत साँभर, आंबेर तथा नराणा ग्राम

निर्वाण-संवत्—१६६० वि०

निर्वाण-स्थान—नराणा ग्राम (जयपुर से २० कोस दूर)

स्वामी दादू दयाल की जन्म-कथा ठीक वैसी ही लोक-प्रचलित है, जैसी कि कबीरदासजी की जन्म-कथा। कहते हैं कि लोदीराम नामक एक नागर ब्राह्मण को साबरमती नदी के तट पर एक नवजात बालक बहता हुआ मिला, और उसे उठाकर वह अपने घर ले आया। यही बालक पीछे दादू के नाम से प्रसिद्ध हुआ।

१२ वर्ष की अवस्था में ही दादूजी सत्संग के लिए घर से निकल पड़े। किंतु माता-पिता ने पीछा करके इन्हें पकड़ लिया, और इनका विवाह कर दिया। पर संसारी बंधन इन्हें बाँध नहीं सका। सात बरस बाद यह फिर घर से निकल गये। साँभर पहुँचे, और वहाँ धुनिये का काम करने लगे। इसपर से एक मत यह भी हुआ कि दादू दयाल धुनिये जाति के थे।

दादूजी ने १२ वर्षतक सतत सहजयोग की कठिन साधना की। निरन्तर भक्ति-रस में लौलीन रहने की अति ऊँची अवस्था को इन्होंने प्राप्त कर लिया, और यह अंतर्मुख हो गये।

दादूजी का दया का अंग तो पराकाष्ठा को पहुँच गया। दया-पारमिता को सहजयोग से प्राप्त कर लिया। लोग इन्हें 'दयाल' के प्यारभरे नाम से पुकारने लगे। दया-दर्शन का एक इनका बड़ा सुंदर प्रसंग है। एक दिन अपनी कोठरी में यह ध्यान-मग्न बैठे थे। कुछ

ईर्ष्यालु ब्राह्मणों ने ईटों से कोठरी का द्वार चिन दिया। ध्यान से जागने पर द्वार बंद पाया, और जब बाहर निकलने का रास्ता नहीं मिला तो फिर उसी प्रकार ध्यान लगाकर बैठ गये। इस तरह कई दिनोंतक यह ध्यानस्थ कोठरी में बंद रहे। लोगों को जब मालूम हुआ तो द्वार खोला, और उन दुष्टों को दंड देना चाहा। दयाल ने दंड देने से मना किया। बोले—"इन लोगों ने तो कोठरी के द्वार को ईटों से चिनकर अच्छा ही किया था, इनकी कृपा से ही तो इतने दिनोंतक मैं भगवान् के ध्यान में लौलीन रहा। धन्य है इनकी कृपा-भावना को।"

संवत् १६४२ में अकबर बादशाह से दादू दयाल फतेहपुर सीकरी में मिले थे। अकबर के पूछने पर कि खुदा की ज़ात, अंग, वजद और रंग क्या है, इन्होंने जवाब दिया—

"इसक अलाह की जाति है, इसक अलाह का अंग।
इसक अलाह औजूद है, इसक अलाह का रंग॥"

दादू दयाल के यों तो सैकड़ों-सहस्रों शिष्य थे, पर १५२ उनके प्रमुख शिष्य थे, और उनमें भी ५२ और भी अंतरंग थे, यद्यपि किसीको वे गुरु-दीक्षा नहीं देते थे। उनके महान् त्याग, ऊँचे प्रेम और अथाह दया ने हज़ारों को खींच लिया था। गरीबदास, बखना, रज्जब, सुंदरदास ये दादू-सौर-मण्डल के अत्यंत प्रकाशमान नक्षत्र गिने जाते हैं।

दादू-पंथ में सैकड़ों संत कवि हुए हैं। बहुत बड़ा साहित्य है इस संप्रदाय का। माधोदास का 'संतगुणसागर,' जनगोपाल की 'जन्म-लीला,' राघौदास की 'भक्तमाल,' जग्गाजी की 'भक्तमाल' और जैमल की 'भक्तविरुदावली' दादू-पंथी परंपरा के प्रमुख प्रामाणिक ग्रंथ माने जाते हैं।

स्वामी दादूजी महाराज ने नराणे ग्राम में संवत् १६६० में देहत्याग किया। इसी स्थान में दादूपंथियों की मुख्य गद्दी है, जिसे दादूद्वारा कहते हैं। दादू-पंथी साधु हाथ में सुमरनी रखते हैं, और आपस में 'सत्तराम' कहकर अभिवादन करते हैं।

## बानी-परिचय

दादू दयाल की बानी को कबीरदास की बानी के जोड़ की कहा जाये तो अत्युक्ति न होगी। सगुणपक्ष में भक्त कवियों में जैसे तुलसी और सूर, वैसे ही निर्गुणपक्ष के संत-कवियों में कबीर और दादू। इनकी प्रेमतत्त्व की व्यंजना तो बहुत ही ऊँची और गहरी है। कितने ही शब्दों व साखियों में प्रेम और विरह का निरूपण अत्यंत निर्मल और अनुपम हुआ है। इतने ऊँचे घाट की बानी अन्यत्र बहुत ही कम देखने में आती है। दादू के शब्दों में आप अन्तर को वेधनेवाली सूक्ष्म-से-सूक्ष्म दृष्टि और अमृत-रस से सींचा हुआ स्वानुभव पायेंगे।

अनेक शब्दों व साखियों में कबीर का रंग देखने में आता है, पर कहने का ढंग दादू का अपना है। कबीर को यह गुरुवत् मानते भी थे। इनकी इन दो साखियों को देखिए :—

"जो था कंत कबीर का सोई बर बरिहूँ।
मनसा वाचा कर्मना मैं और न करिहूँ।।
सांचा सबद कबीर का मीठा लागै मोहि।
दादू सुनतां परमसुख केता आनंद होहि।।"

किंतु कबीर की तरह इन्होंने सत्य की राह से भटकानेवाले पंडितों और मुल्लों पर प्रहार नहीं किये। खंडन-मंडन से इन्हें रुचि नहीं थी। संतमत का मंथनकर सद्य: प्रेम-नवनीत ही दया के समभाव से दादू दयाल ने दोनों हाथों से लुटाया है।

भाषा भी इनकी बड़ी जानदार है। अनेक जनपदों के शब्दों का मुक्त प्रयोग इन्होंने किया है। फारसी के भी सैकड़ों शब्द इनकी रस-वंती बानी में आये हैं। कुछ पद इनके पंजाबी और गुजराती के भी मिलते हैं।

जैसे एक दीये से सैकड़ों दीयों को जलाते हैं, उसी तरह दादू दयाल की बानी से अलौकिक प्रकाश ले-लेकर अनेक संत कवियों ने साखियों व शब्दों की अमृत प्रसादी लोक में वितरण की है।

आधार

१ श्री स्वामी दादू दयाल की वाणी (अंगबंधू सटीक)—चंद्रिका-प्रसाद त्रिपाठी, जोन्सगंज, अजमेर

२ साध-संग्रह अथवा नूतन भक्तमाल—स्वामीबाग, आगरा

३ गरीबदासजी की बानी—स्वामी मंगलदास, श्री स्वामी लक्ष्मी-राम ट्रस्ट, जयपुर

## स्वामी दादू दयाल

### शबद

राग गौड़ी

अजहुँ न निकसैं प्राण कठोर।
दर्सन बिना बहुत दिन बीते, सुन्दर प्रीतम मोर ॥
चारि पहर चार्यौं जुग बीते, रैनि गँवाई भोर।
अवधि गई अजहूँ नहिं आये, कतहूँ रहे चितचोर ॥
कबहूँ नैन निरखि नहिं देखे, मारग चितवत तोर।
दादू ऐसैं आतुर बिरहणि, जैसैं चंद चकोर ॥१॥
बिरहनि कौं सिंगार न भावै, है कोई ऐसा रांम मिलावै।
बिसरे अंजन मंजन चीरा, बिरह बिथा यहु व्यापै पीरा ॥
नवसत थाके सकल सिंगारा, है कोइ पीड़ मिटावणहारा।
देह ग्रेह नहीं सुधि सरीरा, निसिदिन चितवत चात्रिग नीरा ॥
दादू ताहि न भावै आंन, रांम बिना भई मृतक समांन ॥२॥
मन निर्मल तन निर्मल भाइ, आंन उपाइ बिकार न जाइ।
जो मन कोयला तौ तन कारा, कोटि करै नहि जाइ बिकारा ॥

१. चारि पहर...बीते=चार पहर चार युग की तरह कटे। भोर=सवेरा। रैनि गँवाई भोर=सारी रात तड़पते-तड़पते काटी तब कहीं सवेरा हुआ।

२. चीरा=वस्त्र। नवसत=सोलह (शृंगार)। थाके=व्यर्थ गये। चात्रिग=चातक, पपीहा। नीरा=जल; यहाँ दर्शन से आशय है। आन=दूसरी कोई चीज।

जो मन बिसहर तौ तन भुवंगा, करै उपाइ बिषै फुनि संगा ।
मन मैला तन उज्जल नांहीं, बहुत पचिहारे बिकार न जाहीं ॥
मन निर्मल तन निर्मल होई, दादू साच बिचारै कोई ॥३॥

ऐसा जनम अमोलिक भाई, जाथैं आइ मिलै रांम राई ।
जाथैं प्राण प्रेम रस पीवै, सदा सुहाग सेज सुख जीवै ॥
आतम आइ रांम सौं राती, अखिल अमर धन पावै थाती ।
परगट परसन दरसन पावै, परम पुरिख मिलि मांहिं समावै ॥
ऐसा जनम नहीं नर आवै, सो क्यूं दादू रतन गँवावै ॥४॥

रांम रस मीठा रे, कोई पीवै साध सुजाण ।
सदा रस पीवै प्रेम सौं, सो अविनाशी प्रांण ॥
इहि रसि मुनि लागे सबै, ब्रह्मा बिश्न महेस ।
सुर नर साधू सन्त जन, सो रस पीवै सेस ॥
सिध साधिक जोगी जती, सती सबै सुखदेव ।
पींवत अन्त न आवई, ऐसा अलख अभेव ॥
इहि रसि राते नांमदेव, पीपा अरु रैदास ।
पिवत कबीरा ना थक्या, अजहूँ प्रेम पियास ॥
यहु रस मीठा जिन पिया, सो रस मांहिं समाइ ।
मीठे मीठा मिलि रह्या, दादू अनत न जाइ ॥५॥

भेष न रीझै मेरा निज भर्तार, ताथैं कीजै प्रीति बिचार ॥
दुराचारिनी रचि भेष बनावै, सील साच नहिं, पिव क्यों भावै ॥
कंत न भावै करै सिंगार, डिंभपणैं रीझै संसार ॥

---

३. बिसहर=विषधर, सर्प । फुनि=पुनः, फिर । पचिहारे=यत्न करते-करते थक गये ।

४. राई=राजा, स्वामी । राती=रँग गई, अनुरक्त हो गई । थाती=पूँजी । पुरिख=पुरुष, परमात्मा . मांहिं=अंतर में ।

५. प्राण=प्राणी, जीव । जती=यति, संन्यासी । सती=गृहस्थ । सुखदेव=शुकदेव मुनि । अभेद=जिसका भेद नहीं पाया । राते=अनुरक्त । पीपा=एक राजा, जो ऊँचे भक्त थे । रस ही मांहिं समाइ=रस में लीन हो गये, रसरूप हो गये ।

६. भेष=ऊपरी बनाव, शृंगार । डिंभपणें=दंभ-पाखंड से । धन=स्त्री ।

जोपै पतिब्रता ह्वै है नारी, सो धन भावै पियहिं पियारी ॥
पीव पहिचानैं आंन नहिं कोई, दादू सोइ सुहागिन होई ॥६॥
मुझ थीं कुछ न भया रे, यहु यूं हि गया रे, पछितावा रह्या रे ॥
मैं सीस न दीया रे, भरि प्रेम न पीया रे, मैं क्या कीया रे ॥
हौं रंग न राता रे, रस प्रेम न माता रे, नहिं गह्लित गाता रे ॥
मैं पीव न पाया रे, कीया मन का भाया रे, कुछ होइ न आया रे ॥
हूँ रहूँ उदासा रे, मुझ तेरी आसा रे, कहैं दादू दासा रे ॥७॥

राग केदारो

अरे मेरा अमर उपावणहार रे खालिक, आशिक तेरा ॥
तुम्ह सौं राता तुम्ह सौं माता, तुम्ह सौं लागा रंग, रे खालिक ॥
तुम्ह सौं खेला तुम्ह सौं मेला, तुम्ह सौं प्रेम सनेह, रे खालिक ॥
तुम्ह सौं लेणा, तुम्ह सौं देणा, तुम्ह ही सौं रत होइ रे खालिक ॥
खालिक मेरा, आशिक तेरा, दादू अनत न जाइ, रे खालिक ॥८॥
पीव घरि आवै रे, वेदन मारी जाणीं रे ।
बिरह संताप कोण पर कीजै, कहूँ छुं दूख नी कहाणी रे ॥
अन्तरजामी नाथ मारो, तुज बिण हूँ सीदाणी रे ।
मन्दिर मारे केम न आवै, रजनी जाइ बिहाणी रे ॥
तारी बाट हूँ जोइ थाकी, नेण निखूट्या पाणी रे ।
दादू तुज विन दीन दुखी रे, तू साथी रह्यो छे ताणी रे ॥९॥

---

७. यहु=यह जीवन । रंग=भक्ति-भाव । राता=रँगा, अनुरक्त हुआ । माता=मस्त हुआ । गाता नहिं गह्लित=शरीर को तप से गलाया या कसा नहीं । भाया=प्रिय । उदासा=खिन्न, निराशा ।

८. उपावणहार=उत्पन्न करनेवाला, सिरजनहार । मेला=मिलन । रत=अनुरक्त । अनत=और किसी जगह ।

९. वेदन=वेदना; पीड़ा (विरह की) । कहूँ छुं=कहती हूँ । नी=की । मारो=मेरा । तुज विण=विना तेरे । सीदाणी=दुख से मुरझा रही हूँ । केम=क्यों । बिहाणी जाइ=बीती जाती है । तारी=तेरी । हूँ=मैं । नेण=नयन । निखूट्या पाणी=पानी (आँसू) भी घट गया । ताणी रह्यो छे=तन या खिच रहा है ।
( इस पद में अनेक गुजराती शब्दों और विभक्तियों का प्रयोग हुआ है । )

वाहला हूं जाणूं जे रंग भरि रमिये, मारो नाथ निमिष नहिं मेलूं रे।
अंतरजामी नाह न आवे, ते दिन आव्यो छेलो रे॥
वाहला सेज अमारी एकलड़ी रे, तहं तुजने केम न पामूं रे।
आ दत्त अमारो पूरबलो रे, तेतो आव्यो सामो रे॥
वाहला मारा हृदया भीतर केम न आवे, मने चरणबिलंब न दीजे रे।
दादू तो अपराधी तारो, नाथ उधारी लीजे रे॥१०

राग मारू

जागि रे रैंणि बिहाणीं, जाइ जन्म अंजुली कौ पाणीं।
घड़ी घड़ी घड़ियाल बजावै, जे दिन जाइ सो बहुरि न आवै॥
सूरिज चंद कहै समझाइ, दिन दिन आव घटती जाइ॥
सरवर पांणी तरवर छाया, निसिदिन काल गरासै काया॥
हंस बटाऊ प्रांण पयांना, दादू आतमरांम न जानां॥११॥

सांई कौ साच पियारा,
साचै साच सुहावै देखौ, साचा सिरजनहारा॥
ज्यूं घण घावां सार घड़ीजै, झूठ सबै झड़ि जाई।
घण के घांऊं सार रहेगा, झूठ न मांहिं समाई॥
कनक कसौटी अगनि मुखि दीजै, कंप सबै जलि जाई।
यौंतो कसणीं साच सहैगा, झूठ सहै नहिं भाई॥
ज्यूं घृत कूं ले ताता कीजै ताइ ताइ तत कीतां।
तत्तै तत्त रहैगा भाई, झूठ सबै जलि खीनां॥

---

१०. वाहला=प्यारे। जे रंग भरि रमिये=कि मैं रंगभर, मौजभर खेलूँ। निमिप नहि मेलूं=पल भी न गिराऊँ। नाह=नाथ, स्वामी। छेलो=अंतिम या निकृष्ट। एकलड़ी=अकेली। तुजने=तुझको। केम=क्यों, कैसे। पामूं=पाती हूँ। दत्त=फल (कर्मों का)। पूरबलो=पूर्वजन्म का। सामो=सामने। बिलंब=अवलंब, शरण। तारो=तेरा। (इस पद में भी बहुत-से गुजराती शब्द आये हैं।)

११. आव=आयु। गरासै=ग्रस रहा है। पयांना=प्रयाण, चल देना।

१२. सार घड़ीजै=पक्का लोहा बनाते हैं। घण घावां=घन की चोटें। कंप=खोट, मैल। कसणीं=कसौटी, परीक्षा। ताता=गरम। ताइ ताइ=तपा-तपाकर। तत=

यौं तौ कसणी साच सहैंगा, साचा कसि कसि लेवै ।
दादू दरसन साचा पावै, झूठे दरस न देवै ॥१२॥
चलु रे मन, जहाँ अमृत बनां, निर्मल नीके सन्तजनां ॥
निगु ण नांउं फल अगम अपार, संतन जीवनि प्राण अधार।
सीतल छाया सुखी सरीर, चरणसरोवर निर्मल नीर ॥
सुफल सदा फल बारह मास, नांनां बाणी धुनि परकास ।
तहाँ बास बसि अमर अनेक, तहं चलि दादू इहै बवेक ॥१३॥
बाबा, नांहीं दूजा कोई,
एक अनेक नांउ तुम्हारे, मोपै और न होई ॥
अलख इलाही एक तूं, तूंही रांम रहीम ।
तूंही मालिक मोहना, केसौ नांउं करीम ॥
सांई सिरजनहार तूं, तूं पावन तूं पाक।
तूं काइम करतार तूं, तूं हरी हाजरी आप ॥
रमिता राजिक एक तूं, तूं सारंग सुबहान।
कादिर करता एक तूं, तूं साहिब सुलतान ॥
अविगत अल्लः एक तूं, गनी गुसांई एक ।
अजब अनूपम आप है, दादू नांउं अनेक ॥१४॥

राग सारंग

तौ निबहै जन सेवग तेरा, ऐसैं दया करि साहिब मेरा ॥
ज्यूं हम तोरैं त्यूं तूं जोरे, हम तोरैं पै तूं नहि तोरैं ॥

---

निर्मल, खरा। खीनां=नष्ट हो गया ।

१३. वनां=वन। नाना वाणी=अनेक संतों की वाणियाँ। धुनि=अनहद नाद। परकास=आतम-ज्ञान का प्रकाश। बिवेक=विवेक, सार की बात।

१४. मोपै और न होई=मुझसे और भेदबुद्धि की बात नहीं सोचते बनती। काइम=नित्य। हाजरी-सर्वव्यापक। राजिक=प्रकाशमान, दीप्तिकारक। सुबहान=वाह ! धन्य हो ! अविगत=अव्यक्त, जो जाना न जा सके। गनी=धनी।

१५. सेवग=सेवक। तोरैं=तेरे साथ का नाता तोड़ते हैं। अंगि लगावै=अंगीकार

हम बिसरैं पै तूं न बिसारै, हम बिगरैं पै तूं न बिगारै ॥
हम भूलैं तूं आनि मिलावै, हम बिछुरैं तूं अंगि लगावै ॥
तुम्ह भावै सो हमपै नांही, दादू दरसन देहु गुसांई ॥१५॥

निर्पख रहणां रांम नांम कहणां, काम क्रोध में देह न दहणां ॥
जेणें मारगि संसार जाइला, तेणें प्राणी आप वहाइला ॥
जे जे करणी जगत करीला, सो करणी सन्त दूरि धरीला ॥
जेणें पंथें लोक राता, तेणें पंथैं साध न जाता ॥
रांम नांम दादू ऐसैं कहिये, रांम रमत रांमहि मिलि रहिये ॥१६॥

राग नटनारायण

गोबिंद कबहुँ मिलै करि पिव मेरा ।
चरणकवंल क्यूं ही करि देखौं, राखौं नैनहुँ नेरा ॥
निरखण का मोहि चाव घणेरा, कब मुख देखौं तेरा ।
प्रांण मिलन कौं भये उदासी, मिलि तूं मींत सवेरा ॥
व्याकुल तातैं भई तन देही, सिर पर जम का हेरा ।
दादू रे जन रांम-मिलन कूं तपई तन बहुतेरा ॥१७॥

करणी पोच सोच सुख करई, लोह की नाव कैसैं भौजल तिरई ॥
दिखन जात पछिम कैसैं आवै, नैन बिन भूलि बाट कत पावै ।
विष बन बेलि, अमृत फल चाहै, खाइ हलाहल, अमर उमाहै ॥
अगनिगृह पैसि, सुख क्यूं सोवै । जलणि जागी घणीं,सीत क्यूं होवै ॥

---

करता है; छाती से लगाता है । हमपै=हमारे पास ।

१६. निर्पख=पक्षपात छोड़कर । दहणां=जलाना । जेणें=जिस । तेणें=उसमें । करीला=की । दूरि धरी=दूर रखदी, त्यागदी । लोक राता=साधारण लोग रँगे हुए या मस्त हैं ।

१७. नेरा=निकट । उदासी=व्याकुल । सवेरा=जल्दी ही । हेरा=दाव । तपई=जल रहा है ।

१८. पोच=नीच, हीन । सोच सुख करई=विचार करता है सुख करने का । लोह की नाव=पाप-कर्मों से आशय है । दिखन=दक्षिण दिशा । अमर उमाहै=तू अमर होने का उत्साह या चाव करता है । पैसि=पैठकर । पुनि=पुण्य (का फल)।

पाप पाषंड कीयें, पुनि क्यूं पाइये। कूप खनि पड़िबा, गगन क्यूं जाइये॥
कहै दादू मोहिं अचिरज भारी, हिरदै कपट क्यूं मिलै मुरारी ॥१८॥

राग बिलावल

सोई साध-सिरोमणी, गोविन्द-गुण गावै।
राम भजै बिषिया तजै, आपा न जनावै॥
मिथ्या मुखि बोलै नहीं, परन्यंदा नांहीं।
औगुण छाड़ै गुण गहै, मन हरिपद मांहीं॥
निर्वैरी सब आतमा, पर आतम जानै॥
सुखताई समता गहै, आपा नहीं आनै॥
आपा पर अन्तर नहीं, निर्मल निज सारा॥
सतवादी साचा कहै, लैलीन बिचारा॥
निर्भै भजि न्यारा रहै, काहूँ लिपत न होई।
दादू सब सैंसार मैं ऐसा जन कोई॥१९॥

जब मैं रहते की रह जानीं।
काल काया के निकटि न आवै, पावत है सुख प्राणी॥
सोग संताप नैन नहिं देखौं, राग दोष नहिं आवै॥
जागत है जासौं रुचि मेरी, सुपिनै सोई दिखावै॥
भरम करम मोह नहिं ममिता, बाद बिबाद न जानौं।
मोहन सौं मेरी बनि आई, रसना सोई बखानौं॥
निसबासरि मोहन मनि मेरे, चरन कवँल मन मानै।
सोई निधि निरखिदेखि सचु पाऊँ, दादू और न जानैं॥२०॥

---

खनि=खोदकर। पड़िबा=गिरना (पापकर्म करके नीचे गिरना)। गगन=ऊँचा (ब्रह्म-) पद।

१९. आपा न जनावै=अपने आपको बड़ा नहीं जतलाता। न्यंदा=निंदा। पर आतम जानै=दूसरे की आत्मा को अपनी ही आत्मा समझता है, समदृष्टि रखता है। सुखताई=मुदिता, सदा प्रसन्नता। लैलीन विचारा=तत्त्वज्ञान में तन्मय। सैंसार=संसार। जन कोई=विरला भगवद्भक्त।

२०. रहते की रह=नित्यस्थिर (ब्रह्म) की राह। सोग=शोक। दोष=द्वेष। रुचि=प्रीति। मनि=मन में। सचु=सुख, शांति।

राम मिल्या यूं जानिये, जाकौं काल न व्यापै ।
जुरा मरण ताकौं नहीं, अरु मेटै आपै ॥
सुख दुख कबहूँ न ऊपजै, अरु सब जग सूझै ।
करम कों बांधै नहीं, सब आगम बूझै ॥
जागत ह्वै सो जन रहै, अरु जुगि-जुगि जागै ।
अन्तरजामी सौं रहै, कुछु काई न लागै ॥
कांम दहै सहजै रहै, अरु सुन्य बिचारै ।
दादू सो सबकी लहै, अरु कबहूँ न हारै ॥२१॥

रहु रे रहु मन मारौंगा, रती रही करि डारौंगा ॥
खंड खंड करि नाखौंगा, जहां रांम तहं राखौगा ॥
कह्या न मानैं मेरा, सिर भानौंगा तेरा ॥
घर में कदे न आवै, बाहरि कौं उठि धावैं ॥
आतम रांम न जानै, मेरा कह्या न मानै ॥
दादू गुरमुखि पूरा, मन सौं झूझै सूरा ॥२२

अलह कहौ भावै राम कहौ, डाल तजौ सब मूल गहौ ॥
अलह रांम कहि कर्म दहौ, झूठे मारगि कहा बहौ ॥
साधू संगति तौ निबहौ, आइ परै सो सीसि सहौ ॥
काया कवँल दिल लाइ रहौ, अलख अलह दीदार लहौ ॥
सतगुर की सुणि सीख अहौ, दादू पहुँचै पार पहौ ॥२३॥

---

२१. जुरा=जरा, बुढ़ापा। आपै=अहंभाव को। सूझै=यथार्थ ज्ञान पा लेता है। सब आगम बूझै=आगे की, अथवा लोकोत्तर जीवन की बात जानता है। काई= मैल, खोट। सुन्य विचारै= शून्य अर्थात् निर्विकल्प समाधिगत अवस्था का ध्यान करता है। सबकी लहै=सब कुछ प्राप्त कर लेता है।

२२. करि नाखौंगा=कर डालूंगा। भानौंगा=तोड़ दूंगा। घर में=आत्मज्ञान की ओर। बाहरि कौं=विषयों की ओर। झूझै=जूझता है, लड़ता है।

२३. भावै=चाहे। बहौ=भटक रहे हो। कवँल दिल=हृदयरूपी कमल। दीदार लहौ= दर्शन लो। पार पहौ=पार होकर पाओ (ब्रह्मानंद-रस); 'परलापार' यह अर्थ भी हो सकता है।

हिन्दू तुरक न जाणौं दोइ ।
सांईं सबनि का सोई है रे, और न दूजा देखौं कोइ ॥
कीट पतंग सबैं जोनिन मैं, जल थल संगि समांनां सोइ ।
पीर पैगम्बर देवा दानव, मीर मलिक मुनिजन कौं मोहि ॥
कर्ता है रे सोई चीन्हौं, जिनिवै क्रोध करैं रे कोइ ।
जैसैं आरसी मंजन कीजै, रांम रहीम देही तन धोइ ॥
सांईं केरी सेवा कीजैं, पायो धन काहे कौं खोइ ।
दादू रे जन हरि जपि लीजैं, जनमि जनमि जे सुरिजन होइ ॥२४॥

कोई स्वामी कोई सेख कहै, इस दुनिया का मर्म न कोइ लहै ॥
कोई रांम कोई अलह सुनावै, पुनि अलह रांम का भेद न पावै ॥
कोई हिन्दू कोई तुरक करि मानैं, पुनि हिंदू तुरक की खबरि न जानैं ॥
यहु सब करणी दून्यूं वेद, समझि परी तब पाया भेद ॥
दादू देखै आतम एक, कहिबा सुनिबा अनन्त अनेक ॥२५॥

राग धनाश्री

कतहूं रहे हो बिदेस, हरि नहिं आये हो ।
जन्म सिरानौं जाइ, पीव नहिं पाये हो ॥
बिपति हमारी जाइ, हरि सौं को कहै हो ।
तुम्ह बिन नाथ अनाथ, बिरहनि क्यूं रहै हो ॥
पीव के विरह बिवोग, तन की सुधि नहीं हो ।
तलफि तलफि जिव जाइ, मृतक ह्वै रही हो ।
दुखित भई हम नारि, कब हरि आवै हो ।
तुम्ह बिन प्रांण अधार, जीव दुख पावै हो ।
प्रगटहु दीनदयाल, बिलम न कीजिये हो ।
दादू दुखी बेहाल, दरसन दीजिये हो ॥२६॥

---

२४. जोनिन मैं=योनियों में । जिनिवै=निश्चय ही नहीं । आरसी=दर्पण । मंजन कीजै=मांजते या साफ करते हैं । सुरिजन=सुलझन, मुक्ति ।

२५. खबरि=सही मतलब । दून्यूं वेद=दोनों मतों से आशय है ।

२६. सिरानौं जाइ=बीता जाता है । बिवोग=वियोग । बिलम=विलंब, देरी ।

डरिये रे डरिये, परमेसुर थैं डरिये रे।
लेखा लेवै भरि भरि देवै,ताथैं बुरा न करिये रे॥
साचा लीजी साचा दीजी, साचा सौदा कीजी रे।
साचा राखी झूठा नांखी, विष ना पीजी रे॥
निर्मल गहिये, निर्मल रहिये, निर्मल कहिये रे।
निर्मल लीजी निर्मल दीजी, अनत न बहिये रे।
साहिब ठाया बनिज न आया, जिनि डहकावै रे॥
झूठ न भावै फेरि पठावै, कीया पावै रे॥
पंथ दुहेला जाइ अकेला, भार न लीजी रे।
दादू मेला होइ सुहेला, सो कुछ कीजी रे॥२७॥
डरिये रे डरिये, देखि देखि पग धरिये रे।
तारे तरिये मारे मरिये, ताथैं गर्ब न करिये रे।
देवै लेवै संम्रथ दाता, सब कुछ छाजै रे।
तारै मारै गर्ब निबारै, बैठा गाजै रे॥
राखे रहिये बाहें बहिये, अनत न लहिये रे।
भानै घड़ै संवारै आपै, ऐसा कहिये रे।
निकटि बुलावै दूरि पठावै, सब बनि आवै रे।
पाके काचे काचे पाके, ज्यूं मन भावै रे॥
पावक पांणी पांणी पावक करि दिखलावै रे।
लोहा कंचन कंचन लोहा, कहि समझावै रे।

---

२७. लेखा लेवै=एक-एक कर्म का हिसाब लेता है। भरि-भरि देवै=अखूट दान देता है। नांखी=त्याग देना चाहिए। अनत न बहिये=इधर उधर नहीं भटकना चाहिए। बनिज=सत्य का व्यापार। दुहेला=कठिन। भार=पापों का बोझा। मेला=मिलन। सुहेला=सुन्दर। सो कुछ=ऐसा कोई साधन।

२८. ताथैं=उस परमात्मा से। संम्रथ=समर्थ। छाजै=शोभा देता है। गाजै=राज चलाता है। भांनै=भंग करता है, तोड़ देता है। घड़ै=बनाता है। सँवारै=सजाता है। पाके काचे,काचे पाके=यदि चाहे तो पक्के को कच्चा और कच्चे को पक्का कर देता है। ससिहर=चन्द्र। सूर=सूर्य। अंबर=आकाश। मेलै=मिला देता या एक कर देता है।

ससिहर सूर सूर थैं ससिहर परगट खेलै रे।
धरती अम्बर अम्बर धरती, दादू मेलै रे ॥२८॥

## साखी

### गुरदेव कौ अंग

दादू गैब मांहि गुरदेव मिल्या, पाया हम परसाद।
मस्तकि मेरे कर धर्‌या, देख्या अगम अगाध ॥१॥
दादू सतगुर सूं सहजैं मिल्या, लीया कंठि लगाइ।
दाया भई दयाल की, तब दीपक दिया जगाइ ॥२॥
सबद दूध घृत रांमरस, कोइ साध बिलोवणहार।
दादू अंमृत काढिले, गुरमुखि गहै बिचार ॥३॥
घीव दूध मैं रमि रह्या, व्यापक सबही ठौर ॥
दादू बकता बहुत हैं, मथि काढ़ैं ते औंर ॥४॥
दीवै दीवा कीजिये, गुरमुखि मारगि जाइ।
दादू अपणे पीव का, दरसन देखै आइ ॥५॥
मानसरोवर माहिं जल, प्यासा पीवै आइ।
दादू दोष न दीजिये, घर घर कहण न जाइ ॥६॥
देवै किरका दरद का, टूटा जोड़ै तार।
दादू सांधै सुरति कूं, सो गुर पीर हमार ॥७॥
ना घरि रह्या न बनि गया, ना कुछ किया क्लेस।
दादू मन हीं मन मिल्या, सतगुर के उपदेस ॥८॥

---

गुरदेव कौ अंग

१. गैब=रहस्य की रसात्मिका अवस्था। परसाद=कृपा से।
३. बिलोवणहार=मंथन अर्थात् तत्व-विचार करनेवाला।
५. दीवै दीवा कीजिये=आशय यह कि गुरुद्वारा उपदिष्ट आत्मज्ञान से अपना आत्मज्ञान बढ़ाना चाहिए।
६. माहिं=मध्य में, अन्दर उतर या डूबकर।
७. किरका=एक कण। दरद=परमात्मा के आत्यंतिक विरह की वेदना से आशय है।

दादू यहु मसीति यहु देहुरा, सतगुरु दिया दिखाइ।
भीतरि सेवा बंदिगी, बाहरि काहे जाइ ॥९॥
घरि घरि घट कोल्हू चलै, अमी महारस जाइ।
दादू गुर के ग्यान बिन, विखै हलाहल खाइ ॥१०॥
सोने सेती बैर क्या, मारै घण के घाइ।
दादू काढ़ि कलंक सब, राखै कंठि लगाइ ॥११॥
गुर पहली मन सौं कहै, पीछै नैन की सैंन।
दादू सिख समझै नहीं, कहि समझावै बैन ॥१२॥
कहैं लखै सो मानवी, सैंन लखै सो साध।
मन की लखै सु देवता, दादू अगम अगाध ॥१३॥
दादू आपा उरझैं उरझिया, दीसै सब संसार।
आपा सुरझें सुरझिया, यहु गुर ग्यान विचार ॥१४॥
दादू बिन पाइन का पंथ है, क्यौंकरि पहुँचै प्रांण।
विकट घाट औघट खरे, मांहिं सिखर असमांन ॥१५॥
सूरिज सनमुख आरसी, पावक किया प्रकास।
दादू सांईं साध बिचि, सहजैं निपजै दास ॥१६॥

---

९. मसीति=मसजिद। देहुरा=देवालय।

१०. घरि घरि=घड़ी घड़ी, निरन्तर। महारस=ब्रह्मानंद। जाइ=व्यर्थ जा रहा है।

११. सोने सेती=सुवर्ण के साथ; यहाँ शिष्य से तात्पर्य है। घण कै घाइ=घन की चोटें। कलंक=मैल, खोट।

१२. पहली=पहले तो। सैंन=संकेत।

१३. लखै=समझ ले। मानवी=मनुष्य।

१४. जो अपने आप जगत्-जाल में उलझ रहे हैं उनको सारा जगत् उलझा हुआ ही दीखता है, और जो स्वरूप-दर्शन द्वारा सुलझ गया है अर्थात् जाल से मुक्त हो गया है उसे सब-कुछ सुलझा-ही-सुलझा दीखता है। इस प्रकार का महाज्ञान अथवा महामनन ही 'गुरुज्ञान-विचार' है। दादू-पंथ में इस साखी की गणना दादू दयालजी के महावाक्यों में की गई है।

१५. बिन पाइन का=अपने अहंबल द्वारा अगम्य। प्राण=प्राणी। औघट खरे=अत्यन्त कठिन। असमांन=आसमान, मन के अत्यन्तिक लय की शून्यावस्था से आशय है।

## सुमिरण कौ अंग

सासैं सास सँभालतां, इकदिन मिलिहै आइ ।
सुमिरण पैंडा सहज का, सतगुर दिया बताइ ॥१॥
सोई सांस सुजाण नर, सांई सेती लाइ ।
करि साटा सिरजनहार सूं, मंहगे मोलि बिकाइ ॥२॥
हरि भजि साफलि जीवना, परउपगार समाइ ।
दादू मरणा तहँ भला, जहँ पसु-पंखी खाइ ॥३॥
दादू सांईं सेवैं सब भले, बुरा न कहिये कोइ ।
सारौं मांहे सो बुरा, जिस घटि नांव न होइ ॥४॥
दादू का जाणौं कब होइगा, हरिसुमिरण इकतार ।
का जाणौं कब छोड़िहै, यहु मन विखै विकार ॥५॥
ज्यूं जल पैसै दूध में, ज्यूं पाणी मैं लूण ।
ऐसें आतमराम सौं, मन हठ साधै कूंण ॥६॥
अपणी जाणैं आप गति, और न जाणैं कोइ ।
सुमिर सुमिर रस पीजिये, दादू आनन्द होइ ॥७॥
दादू यहु तन पिंजरा, मांही मन सूवा ।
एकै नांव अलाह का, पढि हाफिज हूवा ॥८॥
नांव लिया तब जाणिये, जे तन मन रहै समाइ ।
आदि अंति मधि एकरस, कबहूँ भूलि न जाइ ॥९॥

---

१६. आरसी=आतशी शीशा । सांईं=परमेश्वर । निपजै=प्रकट होता है । दास=दास्य-भाव, अनन्य भक्ति-भाव ।

सुमिरण कौ अंग

१. सँभालतां=नामस्मरण करते हुए । पैंड़ा=मार्ग ।
२. साटा=सौदा ।
३. उपगार समाइ=उपकार में लगादे । साफिल=सफल ।
४. सारों मांहे=सबमें, सबसे अधिक ।
५. इकतार=निरन्तर एकाग्र चित से ।
६. पैसे=प्रवेश कर जाता है, मिल जाता है । लूण=नमक । कूंण=कौन ।
८. माहीं=अंदर । अलाह=अल्लाह । हाफिज=विद्वान् ।

कहि कहि केते थाके दादू, सुणि सुणि कहु क्या लेई ।
लूंण मिलै गलि पाणियां, तासमि चित यौं देई ॥१०॥

मिलै तो सब सुख पाइये, बिछुरे बहु दुख होइ ।
दादू सुख दुख रांम का, दूजा नाहीं कोइ ॥११॥

दादू सब जग नीधना, धनवंता नहिं कोइ ।
सो धनवंता जाणिये, जाकै रांमपदारथ होइ ॥१२॥

अगम अगोचर राखिये, करि करि कोटि जतन ।
दादू छाना क्यौं रहैं, जिस घटिं रांम-रतन ॥१३॥

दादू सिरि करवत बहै, बिसरै आतम रांम ।
माहिं कलेजा काटिये, जीव नहीं विश्राम ॥१४॥

जेता पाप सब जग करै, तेता नांव बिसारैं होइ ।
दादू रांम संभालिये, तौ येता डारै धोइ ॥१५॥

## बिरह कौ अंग

रतिवंती आरति करै, रांम सनेही आव ।
दादू औसर अब मिलै, यहु बिरहनि का भाव ॥१॥

सबद तुम्हारा ऊजला, चिरिया क्यौं कारी ।
तुंहीं तुंहीं निसदिन करौं, बिरहा की जारी ॥२॥

दादू इस संसार में, मुझसा दुखी न कोइ ।
पीव मिलन के कारणैं, मैं जग भरिया रोइ ॥३॥

---

१०. पाणियां=पानी में ।

१३. छाना=गुप्त, अप्रकट ।

१४. करवत बहै=करौत या आरा चलाये ।

१५. संभालिए=स्मरण करे ।

### बिरह कौ अंग

१. रतिवंती=प्रेमपरा भक्ति में तन्मय जीवात्मा । आरति=आर्ति; वेदनापूर्वक याचना ।

२. ऊजला=उज्ज्वल, पवित्र ।

ना वहु मिलै न मैं सुखी, कहु क्यौं जीवन होइ ।
जिन मुझकौं घायल किया, मेरी दारू सोइ ॥४॥
श्रवना राते नाद सौं, नैनां राते रूप ।
जिभ्या राती स्वाद सौं, त्यौं दादू एक अनूप ॥५॥
मूए पीड़ पुकारतां, बैद न मिलिया आइ ।
दादू थोड़ी बात थी, जे टुक दरस दिखाइ ॥६॥
दादू इस हिवड़े ये साल, पिव बिन क्योंहि न जाइसी ।
जब देखौं मेरा लाल, तब रोम रोम सुख आइसी ॥७॥
गई दसा सब बाहुड़ै, जे तुम प्रगटहु आइ ।
दादू ऊजड़ सब बसै, दरसन देहु दिखाइ ॥८॥
हम कसियें क्या होइगा, विड़द तुम्हारा जाइ ।
पीछें ही पछताहुगे, ता थें प्रगटहु आइ ॥९॥
दादू इसक अल्लाह का, जे कबहूं प्रगटै आइ ।
तौ तन मन दिल अरवाह का, सब पड़दा जलि जाइ ॥१०॥
ग्यान ध्यान सब छाड़िदे, जप तप साधन जोग ।
दादू बिरहा लै रहै, छाड़ि सकल रसभोग ॥११॥
दादू बिरह बिवोग न सहि सकौं, निसदिन सालै मोहि ।
कोइ कहौ मेरे पीवकों, कब मुख देखौं तोहि ॥१२॥
दादू चोट न लागी बिरह की, पीड़ न उपजी आइ ।
जागि न रोवै धाह दे, सोवत गई बिहाइ ॥१३॥

---

४. दारू=दवा ।

५. राते=अनुरक्त । त्यौं दादू एक अनेक=वैसे ही दादू उस एक अद्वितीय अनुपम परमात्मा के प्रेम में रंग गया है ।

७ हिवड़े=हृदय में । साल=पीड़ा, वेदना । क्योंहि न जाइसी=किसीभी तरह नहीं जायगी । आइसी=आयगी, मिलेगी ।

८. बाहुड़ै=लौट आयेगीं ।

९. कसियें=कसने से, कष्ट दे-देकर परीक्षा लेने से । विड़द=विरुद, यश, प्रतिष्ठा ।

१०. अरवाह=रूहें, जीवात्माएँ ।

१२. सालै=कसकता है ।

अंदरि पीड़ न ऊभरै, बाहरि करै पुकार।
दादू सो क्यौंकरि लहै, साहिब का दीदार ॥१४॥

मनहीं मांहै भूरणा, रोवै मनहीं मांहि।
मनहीं मांहै धाह दे, दादू बाहरि नांहि ॥१५॥

दादू पाती प्रेम की, बिरला बाँचै कोइ।
वेद पुरान पुस्तक पढ़ै, प्रेम बिना क्या होइ ॥१६॥

रोम रोम रस प्यास है, दादू करहि पुकार।
रांम घटा-दल उमंगिकरि, बरसहु सिरजनहार ॥१७॥

प्रीति जु मेरे पीव की, पैठी पिंजर मांहि।
रोम रोम पिव पिव करै, दादू दूसर नांहिं ॥१८॥

राति दिवस का रोवणां, पहर पलक का नांहि।
रोवत रोवत मिलि गया, दादू साहिब मांहिं ॥१९॥

जब बिरहा आया दरद सौं, तब मीठा लागा रांम।
काया लागी काल ह्वै, कड़वे लागे कांम ॥२०॥

दादू प्रीतम के पग परसिये, मुख देखण का चाव।
तहाँ ले सीस नवाइये, जहां धरे थे पाव ॥२१॥

आग्या अपरंपार की, बसिअंबर भरतार।
हरे पटंबर पहिरि करि, धरती करै सिंगार ॥२२॥

बसुधा सब फूलै फलै, पिरथी अनन्त अपार।
गगन गरजि जल थल भरै, दादू जैजैकार ॥२३॥

---

१४. धाह दे=धाड़ देकर। सोवत गई विहाइ=तव समझलो कि गफलत में ही सारी जिन्दगी चली गई।

१५. भूरणा=जलना।

१९. मांहि=हृदय के अन्दर ही।

२०. काम= विषय-वासना।

२२. बसिअम्बर=विश्वंभर। हरे पटंबर=हरी कोमल दूब से आशय है, जो वर्षा-काल में उगती है।

## परचा कौ अंग

साधू जन क्रीला करैं, सदा सुखी तिहि गाँउ।
चलु दादू उस ठौर की, मैं बलिहारी जाँउ ॥१॥
दादू मिहीं महल बारीक है, गाँउ न ठाँउ न नाँउ।
तासौं मन लागा रहै, मैं बलिहारी जाँउ ॥२॥
दादू खेल्या चाहै प्रेमरस, आलम अंगि लगाइ।
दूजे कौं ठाहर नही, पुहप न गंध समाइ ॥३॥
जहाँ रांम तहँ मैं नहीं, मैं तहँ नाहीं रांम।
दादू महल बारीक है, द्वै कौं नाहीं ठाम ॥४॥
दादू देखु दयाल कौं, रोकि रह्या सब ठौर।
घटि घटि मेरा सांईयां, तू जिनि जाणै और ॥५॥
दादू अविनासी अंग तेज का, ऐसा तत्त अनूप।
सो हम देख्या नैनभरि, सुन्दर सहज सरूप ॥६॥
तेजपुंज की सुन्दरी, तेजपुंज का कंत।
तेजपुंज की सेज परि, दादू बन्या बसन्त ॥७॥
पुहप प्रेम बरिखैं सदा, हरिजन खेलैं फाग।
ऐसा कौतिग देखिये, दादू मोटे भाग ॥८॥
कामधेन करतार है, अंमृत सरवै सोइ।
दादू बछरा दध कौं पीवै तौ सुख होइ ॥९॥

---

परचा कौ अंग

१. क्रीला=क्रीड़ा, केलि; ब्रह्मविहार से आशय है।
२. मिहीं=महीन, सूक्ष्म। महल=ब्रह्मधाम; आत्म-स्थिति।
३. खेल्या चाहै=चखना चाहता है। आलम अंगि लगाइ=संसार में लिप्त होकर। ठाहर=स्थान। पुहप न गंध समाइ=फूल में दूसरी गंध समा नहीं सकती।
५. रोकि रह्या=बस रहा है।
७. तेजपुंज···बसंत=आशय यह कि रमणी भी ब्रह्म है, रमण भी ब्रह्म है, दृश्य भी ब्रह्म है और समय भी ब्रह्म ही है। सब कुछ ब्रह्म-विहार ही है।
८. कौतिग=कौतुक, लीला। मोटे भाग=बड़े भाग्य से।
९. सरवै=स्रवै, चुवाती है।

दादू दया दयाल की, सो क्यों छानी होइ।
प्रेम-पुलक मुलकत रहै, सदा सुहागनि सोइ ॥१०॥

दादू जल पाषाण ज्यूं, सेवै सब संसार।
दादू पाणी लूण ज्यूं, कोइ बिरला पूजणहार ॥११॥

मिश्री मांहैं मेलिकरि, मोल बिकाना बंस।
यौं दादू महिंगा भया, पारब्रह्म मिलि हंस ॥१२॥

दादू जिहि घटि दीपक रांम का, तिहिं घटि तिमिर न होइ।
उस उजियारे जोति के, जग सब देखै सोइ ॥१३॥

दादू देही मांहैं दोइ दिल, इक खाकी इक नूर।
खाकी दिल सूझै नहीं, नूरी मंझि हजूर ॥१४॥

दादू प्याला नूर दा, आसिक अरसि पीवंति।
अठे पहर अल्लाह दा, मुँह दिट्ठे जीवंति ॥१५॥

दादू जे जन वेधे प्रीति सौं, सो जन सदा सजीव।
उलटि समाने आपमें, अन्तर नांहीं पीव ॥१६॥

दादू सेवग सांई बस किया, सौंप्या सब परिवार।
तब साहिब सेवा करै, सेवग के दरबार ॥१७॥

प्रेम-लहरि की पालकी, आतम बैसै आइ।
दादू खेलै पीव सौं, यह सुख कह्या न जाइ ॥१८॥

---

१०. छानी=छिपी हुई, गुप्त। मुलकत रहै=मुसकराती रहती है।

१२. बंस=बाँस की खपच्ची, जिसपर मिश्री को जमाते हैं। हंस=जीवात्मा।

१४. खाकी=मलिन। नूर=उज्ज्वल, शुद्ध। मंझि=बीच में। हजूर=परमात्मा।

१५. नूर दा=परम प्रकाशमय का (पंजाबी विभक्ति का प्रयोग)। मुँह दिट्ठे=मुख देखता हुआ।

१६. उलटि समाने आपमें=अन्तर्मुखी वृत्तियां करके अपने-आपमें लीन हो गये, प्रियतम में एकरस हो गये।

१८. बैसै=बैठती है।

फल पाका बेली तजी, छिटकाया मुख मांहि ।
सांई अपणा करि लिया, सो फिरि ऊगै नांहि ॥१६॥
दादू हरिरस पीवतां, कबहूँ अरुचि न होइ ।
पीवत प्यासा नित नवा, पीवणहारा सोइ ॥२०॥
ज्यौं घटि आतम एक है, ऐसे हूँहिं असंख ।
भरि भरि राखै रांमरस, दादू एकै अंक ॥२१॥
रोम रोम रस पीजिये, एती रसना होइ ।
दादू प्यासा प्रेम का, यौं बिन तृपित न होइ ॥२२॥
चिड़ी चंच भरि ले गई, नीर निघटि नहिं जाइ ।
ऐसा वासण नां किया, सब दरिया मांहि समाइ ॥२३॥

## हैरान कौ अंग

केते पारिख जौहरी, पंडित ग्याता ध्यान ।
जाण्या जाइ न जाणिये, का कहि कथिये ग्यान ॥१॥
केते पारिख पचि मुए, कीमति कही न जाइ ।
दादू सब हैरान हैं, गूंगे का गुड़ खाइ ॥२॥
पाया पाया सब कहैं, केतक देहुँ दिखाइ ।
कीमति किनहूँ ना कही, दादू रहु ल्यौ लाइ ॥३॥
पार न देवै आपणा, गोप गूझ मन मांहि ।
दादू कोई ना लहै, केते आवैं जांहि ॥४॥
दादू केते कहि गये, अन्त न आवै और ।
हमहूँ कहते जात हैं, केते कहसी होर ॥५॥

---

१६. छिटकाया=डाल लिया । सो फिरि ऊगै नांहिं=वह फिर नहीं उगता; अर्थात् जन्म नहीं लेता ।

हैरान कौ अंग

१. ध्यान=ध्यानी ।

४. गूझ=गुह्य, गुप्त ।

५. कहसी=कहेंगे । होर=और (पंजाबी प्रयोग) ।

ना कहिं दिठ्ठा ना सुण्या, ना कोइ आखणहार।
ना कोइ उत्तौं थी फिर्या, ना उर वार न पार ॥६॥

## लै कौ अंग

किहि मारग ह्वै आइआ, किहिं ह्वै जाइ।
दादू कोई नां लहै, केते करै उपाइ ॥१॥
सून्यहि मारग आइया, सून्यहि मारग जाइ।
चेतन पैंडा सुरति का, दाद रहु ल्यौ लाइ ॥२॥
दादू गावै सुरति सौं, बाणी बाजै ताल।
यहु मन नाचै प्रेम सौं, आगैं दीनदयाल ॥३॥
दादू ज्यौं वै बरत गगन थैं टूटैं, कहाँ धरणि कहँ ठांम।
लागीं सुरति अंगथैं छूटै, सौ कत जीवै रांम ॥४॥
आदि अंति मधि एकरस, टूटै नहि धागा।
दादू एकै रहि गया, तब जाणी जागा ॥५॥

## निहकर्मी पतिव्रता कौ अंग

गोब्यंद गोसांई तुम्हें अम्हंचा गुरू, तुम्हें अम्हंचा ग्यान।
तुम्हे अम्हंचा देव, तुम्हें अम्हंचा ध्यान ॥१॥

---

६. आखणहार=कहनेवाला। उत्तौं थी=वहाँ से, परलोक से। उर=वहाँ का।

लै कौ अंग

१. ना लहै=भेद नहीं मिलता है।
२. पैंडा=मार्ग। सुरति=लय, तन्मयता। ल्यौ=एकाग्रता से ध्यान।
३. बाजै=बजाती है।
४. दादू ज्यौं······जीवै रांम=नट लय लगाकर रस्सी पर अधर नाचता है। पीछे उसकी लय टूट जाय तो उसे फिर उस धरती को छोड़ और कहाँ ठौर है, इसी प्रकार प्रभु से लगी लय यदि छूट जाय तो साधक कैसे जी सकता है?
५. धागा=लय से आशय है। जागा=आत्म-बोध हुआ।

निहकर्मी पतिव्रता कौ अंग

१. अम्हंचा अम्हंची=हमारा-हमारी (मराठी प्रयोग।)

तुम्हें अम्हंची पूजा, तुम्हे अम्हंचा पाती।
तुम्हें अम्हंचा तीर्थ, तुम्हे अम्हंचा जाती ॥२॥
तुम्हे अम्हंचा सील, तुम्हें अम्हंचा सन्तोख।
तुम्हे अम्हंची मुकति, तुम्हे अम्हंचा मोख ॥३॥
दादू मेरे हिरदै हरि बसै, दूजा नांही और।
कहौ कहाँधौं राखिये, नहीं आन कौं ठौर ॥४॥
पतिव्रता गृह आपणै, करै खसम की सेव।
ज्यौं राखै त्यौंही रहै, आग्याकारी टेव ॥५॥
दादू नीच ऊँच कुल सुन्दरी, सेवा सारी होइ।
सोई सुहागनि कीजिये, रूप न पीजै धोइ ॥६॥
पर पुरिखा सब परहरै, सुन्दरि देखै जागि।
आपण पीव पिछाणकरि, दादू रहिये लागि ॥७॥
आन पुरिख हूँ बहनड़ी, परम पुरिख भर्त्तार।
हूँ अबला समझौं नहीं, तूं जाणैं कर्त्तार ॥८॥
दादू सारौं सौं दिल तोरिकरि, सांई सौं जोरै।
सांई सेती जोड़िकरि, काहेकौं तोरै ॥९॥
कीया मन का भावतां, मेटी आग्याकार।
क्या ले मुख दिखलाइये, दादू उस भरतार ॥१०॥
करामाति कलंक है, जाकै हिरदै एक।
अति आनन्द बिभचारिणी, जाकै खसम अनेक ॥११॥

---

५. टेव=स्वभाव।

६. सेवा सारी होइ=यदि सेवा अच्छी हो। रूप······धोइ=केवल सुन्दर रूप का आदर नहीं किया जाता।

७. परहरै=छोड़दे। रहिये लागि=प्रीति जोड़कर चिपट रहे।

८. वहनड़ी=वहन। भर्त्तार=स्वामी।

९. तवलगैं=तवतक। परसै=प्रीति करे।

११. करामाति=चमत्कार। आनंद=संसारी विषय-सुख।

साहिब का दर छाड़िकरि, सेवग कहीं न जाइ ।
दादू बैठा मूल गहि, डालों फिरै बलाइ ॥१२॥
सब आया उस एक में, डाल पांन फलफूल ।
दादू पीछैं क्या रह्या, जब निज पकड़्या मूल ॥१३॥
कोटि बरस क्या जीवणां, अमर भये क्या होइ ।
प्रेमभगति रस रांम बिन, का दादू जीवनि सोइ ॥१४॥
सुत बिन मांगैं बावरे, साहिब सी निधि मेलि ।
दादू वै निर्फल गये, जैसे नागरबेलि ॥१५॥
दादू सांई कौं संभालतां, कोटि विघन टलि जांहिं ।
राई मांन बसंदरा, केते काठ जलांहि ॥१६॥

चितावणी कौ अंग

दादू जे साहिब कौं भावै नहीं, सो सब परहरि प्रांण ।
मनसा बाचा कर्मना, जे तूं चतुर सुजांण ॥१॥
दादू जे साहिब कौं भावै नहीं, सो जीव न कीजी रे ।
परहरि बिषै-बिकार सब, अंमृत-रस पीजी रे ॥२॥
दादू कर सांईं की चाकरी, ये हरिनांव न छोड़ ।
जाणा है उस देसकौं, प्रीति पिया सौं जोड़ ॥३॥

मन कौ अंग

कीया मन का भावता, मेटी आग्याकार ।
क्या ले मुख दिखलाइये, दादू उस भरतार ॥१॥
दादू पंचौं का मुख मूल है, मुख का मनवां होइ ।
यहु मन रोकै जतनकरि, साध कहावै सोइ ॥२॥

---

१५. मेलि=फेंककर । नागरवेलि=एक लता जो न फूलती है न फलती है ।
१६. संभालतां=स्मरण करते हुए । राई मान=एक राईभर; जरा-सी । बसंदरा=आग ।

चितावणी कौ अंग
१. प्राण=हे प्राणी !

मन कौ अंग
२. मुख=वाणी ।

दादू पंचौं ये परमोधिले, इनहीं कौं उपदेस ।
यहु मन अपणा हाथि करि, तौ चेला सब देस ॥३॥
अगनि धोम ज्यौं नीकलै, देखत सबै बिलाइ ।
त्यौं मन बिछुट्या रांम सौं, दह दिसि बीखरि जाइ ॥४॥
तन में मन आवै नहीं, चंचल चहुँ दिसि जाइ ।
दादू मेरा जिव दुखी, रहै न रांम समाइ ॥५॥
कोटि जतन करि करि मुये, यहु मन दह दिसि जाइ ।
रांम नांम रोक्या रहै, नांहीं आन उपाइ ॥६॥
दादू जिसका दर्पण ऊजला, सो दर्सण देखै मांहिं ।
जिसकी मैली आरसी, सो मुख देखै नांहिं ॥७॥
वरतणि एकै भांति सब, दादू संत असंत ।
भिन्न भाव अन्तर घणा, मनसा तहँ गच्छंत ॥८॥

## माया कौ अंग

दादू माया का सुख पंचदिन, गर्ब्यौ कहा गंवार ।
सुपिनैं पायौ राजधन, जात न लागै बार ॥१॥
मन की मूठि न मांडिये, माया के नीसाण ।
पीछैं ही पछताहुगे, दादू खोटे बाण ॥२॥
मांखण मन पाहण भया, मायारस पीया ।
पाहण मन मांखण भया, रांमरस लीया ॥३॥

---

३. पंचौं=पाँचों इन्द्रियों को । परमोधिले=प्रबोधले या ज्ञान देदे ।
४. धोम=धूआँ ।
५. तनमें मन आवै नहीं=मन अन्तर्मुखी नहीं हो रहा है ।
८. वरतणि=ऊपरी चेष्टा । मनसा तहँ गच्छंत=वहाँ मन कहाँ जा रहा है यह देखा जाता है ।

माया कौ अंग

२. मन की मूठि···वाण=मनरूपी तीर को कमानपर चढ़ाकर माया के निशान पर न छोड़े, अर्थात् मन को माया में न लगाये, नहीं तो इस खोटी तीरन्दाजी से बहुत पछताना पड़ेगा ।

अमर जड़ी पानैं पड़ी, सो सूँघी सत जाणि।
बषना विसहर सूँ लड़ै, न्योल जड़ी के पाणि ॥६॥
दा पहली था सो अब नहीं, अब सो पछैं न थाइ।
न हरि भजि बिलम न कीजिये, बषना बारौ जाइ ॥७॥
जे बोल्या तौ राम कहि, जे चुपका तौ राम।
दा मन मनसा हिरदा मही, बषना यहु विश्राम ॥८॥
दादू ब आया उस एक मैं, दही मही घृत सूध।
देखो ना वाकैं क्या रह्या, जब दुहि पीया दूध ॥९॥
सुर नर र अंगारे क्यूँ चुगे, चुगि देह जरावै।
सगल ब षना किहिं कारणैं, कोई मरम लखावै ॥१०॥
दादू साया भूति कबहूँ करै, लावै उस ठांई।
ठकुराणी स स्तक चन्द है, मिलि खाकै तांई ॥११॥
दादू जेहि घट इ तौ कदे न डोलै ज्ञान ध्यान गुर पूरा।
दादू जागै जो छै बासणि, छलकै सदा अधूरा ॥१२॥
माता नारी उतेबों कागदौ, लिख्या न आवै ज्ञानि।
दादू ग्यान बिच आकाश में, सब अपणैं उनमानि ॥१३॥
सूरिज फटिक पषा णवड़ौ, डरतौ सास न लेइ।
साचा सूरिज पसौ मिले, यौं लै चरणा देइ ॥१४॥
मूरति घड़ी पखाण म सूँ, बषना सारौ काम।
दादू साच सूझै न है, कब घरि जास्यूँ राम ॥१५॥
माया सांपणि सब ड ा गई। विसहर=विषधर, सर्प। न्योल=नेवला।
ब्रह्मा विश्न महेस

---

४. इक राजी=केवल एक राजा का रा
के राज्य।
५. काट=मोरचा, जंग। जाजरा=जर्जर। ाईं=उस (चन्द्र) के साथ।
८. मुनियर= मुनिवर। हेठ=नीचे दबी प ेन में, जिसमें कम पानी हो।
११. अवधूत=विशुद्धात्मा, मुक्तपुरुष।
१२. फटिक=स्फटिक, बिल्लौर। सास न लेह=मारे डर के सांस भी नहीं
१३. घड़ी=बनाई। कीया=रचा। न लें। कौड़ियों का खेल खेलता तो है,

